पुन: 'ॐ सरयूं हिरण्यायै स्वाहा, इसी प्रकार 'परयूं कनकायै०, शरयूं रक्तायै, वरयूं कृष्णायै, लरयूं सुप्रभायै०, ररयूं अतिरक्तायै०, परयूं बहुरूपायै०। ॐ सहस्रार्चिषे हृदयाय स्वाहा, स्वस्तिपूर्णाय शिरसे० उत्तिष्ठ पुरुषाय शिखायै० धूमव्यापिने कवचाय० सप्तजिह्वाय नेत्राय, धनुर्धराय अस्त्राय ॐ अग्नेय जात-वेदसे स्वाहा, अग्नये सप्तजिह्वाय०, अग्नये हव्यवाहनाय, अग्नेय अश्वोदराय, अग्नये वैश्वानराय, अग्नये कौमारतेजसे०, अग्नये विश्वमुखाय, इस प्रकार जिह्वाङ्ग मूर्ति के मंत्रों से एक–एक आहुति प्रदान करे।

तदनन्तर ॐ लं इन्द्राय स्वाहा, इन्द्राय इदं न ममः, ॐ अग्नये० यमाय०, निर्ऋतये०, वरुणाय, वायवे०, कुबेराय० ईशानाय०, ब्रह्मणे० अनन्ताय०, वज्रायं, शक्तये०, दण्डाय०, खण्डाय० पाशाय०, अंकुशाय०, गदायै०, शूलाय०, पद्माय०, चक्राय इस प्रकार प्रत्येक के नामोचारण के साथ एक-एक आहुति प्रदान करे और न मम से उद्देश का त्याग करे।

तदुपरान्त स्रुवा से घी लेकर अधोमुख स्रुक् के मुख में चार बार डालकर पूर्वोक्त अग्नि मन्त्र से स्वाहा के स्थान में वौषट् का उच्चारण करते हुए खड़े होकर अग्नि में हवन करके बैठकर 'ॐ स्वाहा, ओं श्रीं स्वाहा, ओं श्रीं ह्रीं स्वाहा, ओं श्रीं ह्रीं क्लीं स्वाहा, ओं श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं स्वाहा, ओं श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गं स्वाहा, ओं श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गं गणपतये स्वाहा, ओं श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गं गणपतये वरवरद स्वाहा, ओं श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गं गणपतये वरवरद सर्वजनं मे स्वाहा, श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गं गणपतये वरवरद सर्वजनं मे वशमानय स्वाहा, इस प्रकार दश खण्डों में विभक्त महागणपति के मंत्र से दश आहुतियाँ देकर पुन: ओं श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गं गणपतये वरवरद सर्वजनं मे वशमानय स्वाहा इस समस्त मंत्र से चार आहुतियाँ प्रदान करे। यह अग्नि स्थापन की विधि है।

## चरुनिर्माण एवं उसके उपयोग का विधान

अग्निस्थापन के अनन्तर अस्त्रमंत्र से ताम्र आदि के पात्र का प्रक्षालन करके मूलमंत्र से आठ बार अभिमंत्रित एवं तीन बार धुले हुए पन्द्रह पसर (प्रसृति) चावलों को अस्त्र मन्त्र पढ़ते हुए पात्र में डालकर जितने में चावल पक जाय उतने गाय का दूध उसमें डालकर धुले हुए पात्र से कवच मंत्र का पाठ करते हुए उस पात्र को ढककर उबाल आने पर मेक्षण (दर्वी) से प्रदक्षिण क्रम से चलाते हुए पूर्व मुख होकर मूल मंत्र का स्मरण करते हुए उस चरु को पकावें। पक जाने पर मूलमन्त्र से स्रुवा द्वारा उसमें घी डालकर कवच मंत्र से उस पात्र को उतार कर अस्त्र मंत्र से अभिमंत्रित कर फैले हुए कुशों पर उसको रखकर चरु का तीन भाग करके एकभाग कलश में आवाहित देवताओं को निवेदित करे। मण्डप के चारों ओर पहले से अंकुरार्पण कर्मवाले पात्रों का यथायोग्य फैलाकर आटे के बने हुए दीपों को रखकर कुण्ड के समीप अपने आसन पर बैठकर वहीं आगे कथित विधि के अनुसार मूल मंत्र से अर्घ्यादि पात्रों का स्थापन करके अग्नि के मुख में पूजा चक्र की भावना करते हुए मण्डूकादि पीठपर्यन्त पूजन करके वहाँ देवता का आवहन करके साङ्ग सावरण सर्वोपचार पूजन करे। यहाँ अर्घ्य से स्नानपर्यन्त जिस प्रकार अग्नि की पूजा की गयी थी, उसी प्रकार कुण्ड से बाहर अन्य पात्र में देवता के उद्देश्य से पूजन प्रस्तुत करे और सभी

क्रियायें कुण्ड में ही करें।

तदनन्तर मूलमंत्र से अग्नि एवं देवता के मुख के एकीकरण के उद्देश्य से पचीस आज्य की आहुतियाँ देकर स्वयम्, अग्नि एवं देवता के एकत्व की भावना करते हुए मूलमंत्र से नाडी सन्धान के लिए ग्यारह बार घी का होम करके षडङ्गावरण देवताओं को एक एक घृताहुति देकर पहले से निर्मित चरु के दूसरे तृतीयांश को नव खण्डों में बाँटकर उसके एक अंश से मूल मंत्र द्वारा पचीस आहुतियाँ देकर ऋत्विजों द्वारा अष्टादश संस्कार से संस्कृत पूर्वादि दिशाओं में स्थित कुण्डों में गुरु अपने कुण्ड से अग्नि निकाल–निकाल कर उन उन कुण्डों में डाले। ऋत्विक्गण पूर्वोक्त विधि के अनुसार अपने अपने कुण्डों में अग्नि प्रज्वलित करके अग्नि को उस स्थान पर सेचन, परिस्तरण परिधिप्रक्षेपण एवं पूजा आदि के द्वारा पूर्णतः सन्तुष्ट करके उस कुण्ड में अग्नि के दहक जाने पर अपने देवता का नित्य पूजा के विधान से आवाहन करके ताम्बूल पर्यन्त उपचारों से विधिवत् पूजन करके वक्त्र एकीकरण, नाड़ी सन्धान एवं अङ्गावरण हवन के उपरान्त मूलमंत्र से गुरु द्वारा प्रदत्त घृत मिश्रित पायस से अपने अपने कुण्डों का पचीस बार आहुतियाँ दें।

## ग्रहबलि विधान

इसके उपरान्त गुरु सर्वतो भद्र मण्डल की पूर्वादि की चारों वीथियों में मेषादि राशि स्थानों में पूर्वदिशा में मेष एवं वृष, अग्निकोण में मिथुन, दक्षिण में कर्क एवं सिंह, नैर्ऋत्य में कन्या, पश्चिम में तुला एवं वृश्चिक, वायव्य में धनु, उत्तर में मकर एवं कुंभ एवं ईशान में मीन। इस प्रकार विभक्त राशियों के स्थानों में राशियों के स्वामियों, ग्रहों के नक्षत्रों तथा करणों के हवन से बचे हुए पायस से बलि प्रदान करें। मेष एवं वृश्चिक के स्थान में 'कं खं गं घं ङं मेष वृश्चिक राश्यधिपतये मङ्गलाय एष गन्धपुष्पाक्षतयुक्तपायसबलिर्नमः।' इसी प्रकार 'चं' ५ वृषतुलाराशिधिपतये शुक्राय। टं, ५ मिथुन कन्या राश्यधिपतये बुधाय एष० यं १० कर्कटराश्यधिपतये सोमाय एष०। अं १६ सिंहराश्यधिपतये सूर्याय एष०। तं ५ धनुमीनाधितपये गुरवे एष०। पं. मकरकुम्भाधिपतये शनैश्चराय एष०। इसी प्रकार ग्रहबलि देकर इस प्रकार मंत्र कल्पित करके जैसे– मेषराश्यंशभूत अश्विनी भरणी कृत्तिकापादनक्षत्रदेवताभ्यो दिवानक्तंचरेभ्यः सर्वेभ्यो भूतेभ्यः एष गन्धाक्षतयुक्तपायसबलिर्नमः। इसी प्रकार सभी नक्षत्रों के लिए मंत्र कल्पित करके बलि प्रदान करे।

करणों के लिए– मीन में मेषयोरन्तराले ववकरणाय एष०। इसी विधि से वृष-मिथुन के अन्तराल में बालव, मिथुन एवं कर्क के अन्तराल में कौलव, सिंह-कन्या के अन्तराल में तैतिल, कन्या-तुला के अन्तराल में गर, वृश्चिक-धनु के बीच में वणिज, धनु-मकर के बीच मे विष्टि के लिए पूर्वोक्त प्रकार से मंत्र कल्पित करके बलि प्रदान करें। विशेष– दो राशियों के अधिपतियों को दोनों राशियों के स्थान पर पृथक्-पृथक् बलि प्रदान करे, ऐसा भी सम्प्रदाय है। तदनन्तर कुम्भस्थ देवता के लिए उत्तरापोशनादि

नीराजनान्त वक्ष्यमाणविधि से पूजन करके स्तुति प्रणाम एवं क्षमा प्रार्थना करे।

## अधिवास

इसके उपरान्त तीसरे भाग का शिष्य के सहित गुरु भोजन करके स्वयं आचमन करके शिष्य को आचमन कराकर षडङ्गन्यास से सकलीकरण करके बारह अंगुल लम्बी दातौन हृदय मंत्र से अभिमंत्रित करके शिष्य को दे और वह दातौन करके उसे धोकर सामने डाल दे और गुरु के समीप जाये। गुरु मूल मंत्र से अभिमंत्रित करके शिखा बाँधकर उसकी रक्षा करे और गुरु उसके साथ ही वेदी में कुश के विस्तर पर रात्रि में शयन करे। यह अधिवास विधि है।

(विशेष— आम्नाय दीक्षा में उन–उन देवताओं के मंत्रों से देवताओं का पूजन एवं हवन ऋत्विजों को करना चाहिए। षड्दर्शन दीक्षा में उन दर्शनों के मंत्रों से होम, जप एवं पूजा आदि करे। आगे वैदिक दर्शन की दीक्षापद्धति दी गयी है जिसमें वैदिक मंत्रों का एवं स्मार्त मंत्रों का प्रयोग है। जो इस ग्रन्थ के पृ. ३२० से ३२८ विस्तार से दिया गया है। उसे वहीं देखे।)

दूसरे दिन गुरु शिष्य के साथ उठकर आवश्यक नित्यक्रिया के उपरान्त मूल मंत्र से सात बार अभिमंन्त्रित दातौन शिष्य को देकर दन्तधावन करवाये। शिष्य दन्तशोधन करके दातौन को धोकर सामने एक हाथ के चौकोर स्थण्डिल में डाल दे। गुरु उसकी परीक्षा करे। शुभ अशुभ विधान पहले कह चुके हैं। प्रायश्चित्त विधान आगे ४३९ पृष्ठ में कहेंगे।

**।। इस प्रकार अनन्तानन्दनाथशिष्य उमानन्दनाथशिष्य शोडशानन्दनाथशिष्य दत्तात्रेयानन्दनाथ विरचित श्रीविद्यार्णवतन्त्र के द्वादश श्वास की भाविवृति पूर्ण हुई।। १२।।**

# अथ त्रयोदशः श्वास

## भाव–विवृति

### षडध्वशोधन प्रकार

इसके बाद शिष्य स्नान करके पूर्वाह्ण की क्रिया पूर्ण करके अच्छी प्रकार से अलंकृत होकर गुरु को प्रणाम करके उनकी आज्ञा से उनके बगल में बैठ जाय। उसके बाद गुरु एवं ऋत्विक् गण अपने अपने कुण्ड में पूर्ववत् अंगों एवं आवरणों सहित देवता का पूजन करें, तथा घृतमिश्रित तिल से अथवा उन–उन कल्पों में कथित पुरश्चरण होम द्रव्यों से एक हजार आठ अथवा एक सौ आठ बार हवन करें। तदनन्तर गुरु शूद्र भिन्न शिष्य को पञ्चगव्य का प्राशन कराकर एवं कुण्ड के समीप ले जाकर दिव्य दृष्टि से अवलोकन करके शिष्य के हृदयकमल से भूतशुद्धि के प्रसंग में उक्त परिपाटी से ब्रह्मरन्ध्र मार्ग से जीवात्मा को उसके देह से निकाल कर (गुरु द्वारा कथित युक्ति से) योग बल से अपनी आत्मा से जोड़कर शिष्य का षडध्व शोधन करे। (यहाँ शैव वैष्णव दीक्षा एवं गाणपत्य दीक्षा आदि की दृष्टि से षडध्वशोधन प्रकार बताकर शाक्तदीक्षा का निरूपण किया गया है। अन्य दीक्षाओं के लिए मूल श्वास १२ पृ.३२०–२८ का अनुशीलन करें।) दीक्षा के क्रम में यह श्वास षडध्व शोधन से प्रारम्भ होता है।

### शाक्ती षडध्वा शोधन विधि

इसके उपरान्त शिष्य की नाभि में अतल, वितल, सुतल, महातल तलातल, रसातल, पाताल एवं भूः भुवः स्वः महः जनः तपः सत्यलोकात्मक चतुर्दश भुवनाध्वा का चिन्तन करके उस शिष्य के हृदय में आदिक्षान्त वर्ण रूप वर्णाध्वा की भावना करे। पुनः शिष्य के ललाट में वर्ण समुदाय रूप पदाध्वा की भावना करे। तब शिष्य के शिर में पद समुदाय रूप मूल मंत्र से मंत्राध्वा की भावना करे।

इस प्रकार शिष्य के शरीर में अध्वषट्क का चिन्तन करके कुश-कूर्च से स्पर्श करते हुए अपने कुण्ड में "ॐ अमुकस्य कलाध्वानं शोधयामि स्वाहा" इस मंत्र से घृत मिश्रित तिल से आठ आहुतियाँ देकर कलाध्वा के तत्त्वाध्वा में विलीन होने का अनुभव करते हुए 'ॐ अमुकस्य तत्त्वाध्वानं शोधयामि स्वाहा' से अष्टधा हवन करके तत्त्वाध्वा को भुवनाध्वा में विलीन जानकर तदर्थ ॐ अमुकस्य भुवनाध्वानं शोधयामि स्वाहा मंत्र से आठ आहुतियाँ देकर उसे भी वर्णाध्वा में विलीन मानकर 'ॐ अमुकस्य वर्णाध्वानं शोधयामि स्वाहा' मन्त्र से आठ आहुतियाँ दे। इसी प्रकार वर्णाध्वा को पदाध्वा में एवं पदाध्वा को मंत्राध्वा में विलीन अनुभव कर उन-उन मंत्रों की ऊंहा करके प्रत्येक के लिए आठ–आठ आहुतियाँ देकर उस मंत्राध्वा का ब्रह्मरन्ध्र में स्थित परम शिव में विलय अनुभव करते हुए पुनः प्रतिलोम संहार क्रम से परम शिव से मंत्राध्वा की सृष्टि करके मंत्राध्वा से पदाध्वा उससे वर्णाध्वा उससे भुवनाध्वा पुनः तत्त्वाध्वा और उससे कलाध्वा की सृष्टि करके उन्हें पुनः तत्तत् स्थानों में स्थापित करके शिष्य को दिव्य दृष्टि से देखकर अपने में स्थित शिष्य चैतन्य को आवाहन मे कथित प्रकार से उसके ब्रह्मरन्ध्र एवं हृदय कमल में स्थापित

कर दे। शूद्र एवं संकर जातियों का अध्वशोधन नहीं होता। उनका शोधन पादोदक से करना चाहिए।

## मन्त्रदान एव उसके पूर्व कर्म

इसके पहले की भाँति इष्ट देवता एवं अंगावरण देवता के लिए एक–एक आहुति देकर 'अं भूरग्नये च पृथिव्यै च महते च स्वाहा, ओं भूर्भु:स्वश्चन्द्रमसे नक्षत्रेभ्यश्च, दिग्भ्यश्च, महते च स्वाहा' इन मंत्रों से चार आहुतियाँ देकर 'इत: पूर्वं प्राणबुद्धिदेहधर्माधिकारतो जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्यवस्थासु मनसा वाचा कर्मणा हस्ताम्यां पदभ्यामुदरेण शिश्ना यत् स्मृतं यदुक्तं यत्कृतम् तत्सर्वं ब्रह्मार्पणं भवतु स्वाहा इस मन्त्र की आठ आहुतियाँ देनी चाहिए।

## दीक्षा होमविसर्जन प्रक्रिया

'ॐ सहस्त्रार्चिर्महातेजा' से 'प्रयच्छ मे' तक के दो श्लोकों से (पृ. ३३०) अग्नि की प्रार्थना करके पहले की भाँति पूजन करके न्यूनातिरिक्त दोष के परिहार के लिए 'ॐ हुँसाङ्गं कुरु कुरु स्वाहा' से सघृत तिल की आहुति देकर पूर्ववत् स्त्रुक् स्त्रवा के द्वारा तीन आहुतियाँ देकर पहले की भाँति वहाँ देवता की पूजा करके अग्नि के पास से देवता का उद्वासन करके कलश में विसर्जन करके पुन: पूर्ववत् व्याहृति अग्नि जिह्वाङ्ग एवं मूर्तिमंत्रों से एक एक आहुति देकर प्रोक्षणी के जल से अंभिषेक करके 'भो भो वह्ने' इत्यादि से प्रार्थना करके संहारमुद्रा से उस अग्नि को अपने में स्थापित करके परिधि परिस्तरण को मौन भाव से अग्नि में डालकर प्रणीता पात्र का उद्वासन कर अपने सम्मुख बिछे कुशों पर रखकर अं प्राच्यै दिशे नम:, दक्षिणायै०। प्रतीच्यै, उदीच्यै०, ऊर्ध्वायै० से उन उन दिशाओं में प्रणीता से जल छिड़कर अधरायै दिशे नम: से भूमि पर जल डाल दे और उस जल से कुश के द्वारा अपना एवं शिष्य का प्रोक्षण करे। इस प्रकार प्रणीता का उद्वासन करके ब्रह्मा का उद्वासन का ब्राह्मण को स्वर्ण युक्त पूर्णपात्र प्रदान करवाये। यह दीक्षाङ्ग होम की विधि है।

## अभिषेक विधि

इसके उपरान्त नूतन रेशमी वस्त्र से नेत्र-मंत्र के द्वारा शिष्य के दोनों नेत्रों को बाँधकर उसका हाथ पकड़कर कुम्भ के सभीप ले जाकर उसकी अंजलि को फूलों से भरकर स्वयं मूल मंत्र का उच्चारण करते हुए घट स्थित देवता को पुष्पाञ्जलि दिलाकर नेत्र के बन्धन खोलकर कुशासन पर बिठाकर

''अज्ञानतिमिरान्धस्य ज्ञानाञ्जनशलाकया। चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नम:।।''

इस मंत्र का पाठ कराकर कुम्भस्थ देवता की साङ्गावरण विधिवत् पूजा सम्पन्न करके पूर्वोक्त भूतशुद्धि की विधि से शिष्य के देह का स्मरण करके उसका संशोधन करने से नूतन उत्पन्न शरीर में मूलमंत्र के ऋष्यादि न्यास को पूर्ण करे। कुंभस्थ देवता का पंचोपचार पूजन करके अपने-अपने अंग एवं आवरण के सहित मण्डप द्वार के देवता, लोकपाल, गणेश, चतुरायतन देवता आदि को प्रधान देवता के अंग में विलीन अनुभव करते हुए उस कलश देवता का षडङ्गन्यास से सकलीकरण करके उस तेजोमय

जल की ब्रह्मरूप से भावना करते हुए अलंकृत शिष्य को वेदी के समीप पूर्व, ईशान या उत्तर दिशा में सर्वतोभद्र मण्डल में भद्रपीठ पर पूर्वाभिमुख बैठाकर पंचवाद्य ध्वनि के बीच कुम्भ को उठाकर कुम्भ में स्थित आम्रादि पल्लवों को कल्पवृक्ष की शाखा की भावना से शिष्य के शिर पर रखकर ऋत्विक्गण एवं अन्य ब्राह्मणों द्वारा वेद घोषपूर्वक मूलमंत्र से तथा विलोम मातृका से उस पूर्वाभिमुख बैठे शिष्य का स्वयं उत्तराभिमुख खड़े होकर अभिषेक करे। पुनः पूजित अस्त्ररूप करक को उठाकर उसके जल से अभिषेक करके उस अवशिष्ट जल से शिष्य को आचमन कराकर देवता स्वरूप उस शिष्य को षडंग न्यास से सकलीकृत करके नूतन वस्त्रयुगल पहनाकर उसको पास बिठाकर उसके देह में संक्रान्त देवता का उसी देह में गन्धादि पंचोपचार पूजन करके शिष्य एवं देवता की अभेद भावना करके विनम्र शिष्य के दक्षिण कर्ण में गणेशादि चतुरायतन मंत्र पूर्ण श्रीमन्त्र (मूल मंत्र) का तीन बार उच्चारण करे। शिष्य ब्राह्मण हो, तो मंत्र दान रूप जल प्रदान करे। दूसरे लोगों को ऐसे ही रहने दे। इसके बाद शिष्य अपने गुरु द्वारा उपदिष्ट मंत्र का ऋष्यादि न्यासपूर्वक अष्टोत्तर शत, अष्टाविंशति या अष्टधा जप करके तथा जप समर्पण करके गुरु मंत्र एवं देवता को एक अनुभव करते हुए अनेक बार गुरु को साष्टाङ्ग प्रणाम कर पुनः पञ्चाङ्ग प्रणाम करे। इस प्रकार प्रणाम करके गुरु एव ऋत्विजों को प्रमाणोक्त (पूर्व कल्पित) दक्षिणा प्रदान कर उन्हें सन्तुष्ट करे। यह क्रियामयी दीक्षा है।

इस प्रकार से विस्तार से क्रिया दीक्षा करने में असमर्थ होने पर साधारण मण्डप में पूर्ववत् वेदिका मण्डल का निर्माण कर उसी प्रकार वहाँ कुम्भ स्थापित करके ऋत्विजों का वरण करके और उसमे भी असमर्थ होने पर गुरु चतुरस्र कुण्ड बनाकर वहाँ अग्निस्थापन आदि पूर्ण कर्मकाण्ड करके उक्त विधि से अभिषेक करके दीक्षा दे। मण्डप बनाने में भी असमर्थ होने पर किसी प्रशस्त स्थान में मण्डल, पूजा चक्र एवं उनके देवता की स्थापना करके या स्थण्डिल में हवनादि क्रिया सम्पन्न करके दीक्षा हेतु अभिषेक करके मंत्र दान करे।

(श्रीविद्यार्णव की दृष्टि से श्रीविद्या की दीक्षा का विस्तार से वर्णन किया गया है। यह पद्धति समयाचार की दृष्टि है। इसी प्रकार वैदिक दर्शन दीक्षा की विधि का विस्तार से पृष्ठ ३२० से ३२८ तक वर्णन है। उन आचार्यों को मूल ग्रन्थ के आधार पर अपना कर्मकाण्ड करना चाहिए। इसी प्रकार शैव दीक्षा, वैष्णव दीक्षा, सौरदीक्षा, शक्ति के अन्य मंत्रों की दीक्षा, गाणपत्य दीक्षा, में षडध्वा शोधन का एक दूसरे से सर्वथा भिन्न प्रकार है, उसके लिए मूल ग्रन्थ के पृष्ठ ३२९ का सन्दर्भ लें।)

## वर्ण दीक्षा के अन्य प्रकार

जो क्रिया दीक्षा में असमर्थ हो, उनके लिए वर्ण दीक्षा आदि विधियाँ लिखते हैं। वहाँ पुरुष-स्वभाव के अकार से लेकर क्षकार पर्यन्त वर्णों का पुरुष-प्रकृति के शिष्य के देह में न्यास करके पुनः संहार क्रम में मूर्धा से लेकर हृदय के मध्यभाग तक क्षकार को नाभि के अन्तःस्थित लकार में उपसंहार करता हूँ, हृदय से लेकर नाभिपर्यन्त स्थित लंकार का हृदय से लेकर वामपाद के अग्रभाग में स्थित हकार में

उपसंहार करता हूँ। हृदय से लेकर वाम पाद पर्यन्त स्थित हकार का हृदय से दक्षिण पादाग्रपर्यन्त स्थित संकार में संहार करता हूँ। हृदयादि दक्षिण पादान्त स्थित सकार का हृदयादि वामपाणिपर्यन्त स्थित षकार में संहार करता हूँ। हृदयादि वामपाणि पर्यन्त स्थित षकार का हृदयादि दक्षिण हस्ताग्र में स्थित शकार में उपसंहार करता हूँ। इस युक्ति से शकार का वकार में उपसंहार करे। पुनः मुखवृत्त में स्थित आकार का शिरस्थ अकार में उपसंहार करता हूँ। इस युक्ति वर्णों का उपसंहार करके पुनः उस चैतन्य का समस्त तत्त्वग्राम के सहित परमात्मा में युक्त करके, जिसके सकलतत्त्व समूह विलीन हो गये और जो समस्त कालुष्य से मुक्त हो गया है, ऐसे दिव्य शरीर शिष्य का विचार करके पुनः परमात्मा से अकारादि क्षकारान्तवर्णों को उत्पन्न करके वक्ष्यमाण सृष्टि न्यास क्रम से शिष्य के शरीर मे मातृका वर्णों का न्यास करके पुनः तत्त्वग्राम समेत उस चैतन्य को उस शिष्य के शरीर में युक्त करके उक्त विधि से मंत्रोपदेश करे, यह वर्ण-दीक्षा है।

## कला-दीक्षा

शिष्य के शरीर में पादतल से जानुपर्यन्त निवृत्ति कला, जानु से नाभिपर्यन्त प्रतिष्ठा कला, नाभि से कण्ठपर्यन्त विद्याकला, कण्ठ से ललाटपर्यन्त शान्तिकला, ललाट से ब्रह्मरन्ध्र पर्यन्त शान्त्यतीता कला है, ऐसा चिन्तन करके निवृत्ति का प्रतिष्ठा में, प्रतिष्ठा का विद्या में विद्या का शान्ति में एवं शान्ति का शान्त्यतीता कला में उपसंहार करके उसका वेध करके और उसका भी परमात्मा में उपसंहार करके पूर्वोक्त विधि से शरीर संशोधन करके शुद्ध शरीर का उत्पादन करके परमात्मा से शान्त्यतीता कला का उससे शान्ति कला का और उससे विद्या, पुनः प्रतिष्ठा और निवृत्ति कला को सृष्टिक्रम से शिष्य के देह में उन-उन स्थानों में स्थापित करके मंत्रोपदेश आदि करना चाहिए। इसी प्रकार अड़तीस कलाओं का भी इसी युक्ति से संहार एवं सृष्टिक्रम न्यास से शिष्य का संस्कार करके दीक्षा देनी चाहिए।

## वाग्दीक्षा

गुरु परचिद्रूप शिव में अपने चित्त को स्थापित कर उन्हीं से समस्त मन्त्र उत्पन्न हुए हैं, ऐसा ध्यान करते हुए शिष्य के शिर पर अपने दक्षिण हाथ को रखकर स्वयं शिष्य को मंत्रोपदेश करे।

## स्पर्श-दीक्षा

गुरु स्वयं अपने करतल में शिवस्वरूप अपने गुरु का ध्यान करते हुए मूल विद्या एवं षडङ्ग मातृका का जप करते हुए शिष्य के शिर पर अपना दक्षिण कर स्थापित कर मंत्रोपदेश करे।

## दृग्दीक्षा

गुरु अपने नेत्र को बन्द करके परमात्मा स्वरूपिणी देवता का ध्यान करके प्रसन्न चित्त से दिव्य दृष्टि से शिष्य की ओर देखकर मंत्र का उपदेश करे। स्पर्श, वाक् एवं दृग्दीक्षा तत्त्ववित् गुरु विरक्त शिष्यों को ही दे। स्त्रियों के लिए तो केवल वाग्दीक्षा का ही विधान है।

## वेधदीक्षा

यह दीक्षा अत्यन्त कठिन है। विद्यारण्ययति के अनुसार कलियुग में इस प्रकार दीक्षा प्रदान करने में समर्थ (सिद्धयोगी) गुरु एवं इस प्रकार का शिष्य दुर्लभ है। प्रसंगतः इसकी चर्चा कर दी है। श्रीविद्यारत्नाकर में भी इस दीक्षा का वर्णन है।

## शाम्भवी दीक्षा

श्रीविद्यारत्नाकर के अनुसार इस दीक्षा में गुरु शिष्य के शिर पर कामेश्वर एवं कामेश्वरी के क्रमशः रक्त एवं शुक्ल चरण की भावना करके उस चरण से विगलित अमृत क्षालित होने में शिष्य के शरीर के तीनों (स्थूल, सूक्ष्म, एवं कारण) शरीरों के मल को दूर कर दीक्षा देता है। यह देवीदेव चरण विन्यास रूपिणी दीक्षा है।

## शाक्ती दीक्षा

मूलाधार से ब्रह्मरन्ध्र तक कमलनाल के तन्तुसी सूक्ष्म, अनवं सूर्य चन्द्र एवं अग्नि के समान प्रकाश, शीतलता एवं तेज से युक्त परा संविद् रूपा कुण्डलिनी का ध्यान करके शिष्य के पाप-पुंज का उक्त कुंडलिनी के तेज से दहन करके मंत्र प्रदान करे, यह दीक्षा शक्तिपातरूपा है।

## अग्नि के वर्ण, गन्ध, शिखा आदि का वर्णन

(दीक्षा एव दीक्षांग होम आदि के क्रम में अग्नि के वर्ण आदि के सम्बन्ध में, होम द्रव्यों के प्रमाण, समिधा स्रुक् स्रुवा का रचनाप्रकार आदि की चर्चा की गयी है। हवन की दृष्टि से उसका महत्त्व को देखते हुए यहाँ उनका उल्लेख किया जाता है। क्योंकि अग्नि के वर्ण (प्रकाश) गन्ध, शब्द, आकृति, विकास एवं शिखा का ज्ञान कर्मसिद्धि के लिए आवश्यक है।)

**वर्ण–** पद्मरागमणि के समान द्युतिवाली, महावर के रंग की, प्रभात के बाल सूर्य के रंग की, गुडहल पुष्प जैसी, इन्द्रगोप (इन्द्रवधूटी) जैसी, रक्तवर्ण की तथा इन्द्रधनुष जैसी अथवा कुसुम्भ जैसी तथा लाल रंग के पुष्पों के समान अग्नि श्रेष्ठ मानी गयी है।

**गन्ध–** गन्ध की दृष्टि से सुगन्धित द्रव्यों के गन्ध जैसी एवं घृत के गन्ध जैसी अग्नि उत्तम होती है। कमल के गन्धवाली अग्नि आयु देने वाली होती है। बिल्व, नागकेसर, चम्पक, पुन्नाग, पाटली, जूही, कमल इन्दीवर (नीलकमल), कल्हार (रक्तकमल) घृत एवं गुग्गुल में से अन्यतम गन्धवाली अग्नि शुभ गन्धवाली होती है।

**शब्द–** मेघ, वल्लकी (वीणा) मयूर एवं मृदंग की ध्वनि जैसा अग्नि का शब्द हो, तो वह सिद्धिदाता होता है। इससे विपरीत असिद्धि होती है। शरदातिलक में भेरी, मेघ एवं गजेन्द्रध्वनि जैसी अग्नि को शुभ माना है।

**आकृति**– ध्वज एवं चामर जैसी, वृत्ताकार विमान (श्रेष्ठ भवन) अश्व, प्रासाद (महल), वृषभ, हंस एवं मयूर के आकार वाली अग्नि सद्यः सिद्धिदायिनी होती है। अन्य दष्ट्रि (हिंसक पशुओं सिंह श्रृंगालादि) रूपवाली अग्नि होम में प्रशस्त नहीं है। ऐसा दिखाई पड़े, तो उसके रूप के बदलने तक प्रतीक्षा करनी चाहिए। अनुकूल आकृति में ही हवन उत्तम होता है।

**शिखा**– यदि अग्नि की लपटें विषम जैसे तीन हो, तो वे शुभ है। छोटी, छोटी होते हुए उन्नत और लम्बी लपटे सिद्धि प्रदान करती है।

शारदातिलक में निष्कम्प, प्रदक्षिणा करती हुई या छत्र जैसी अग्नि की शिखायें यजमान और राज्य दोनों के लिए शुभ है, ऐसा कहा गया है। नारद पञ्चरात्र में कहा है कि–

प्रदीप्त लपटों से युक्त, धूम रहित, हृद्य, मनमोहक, सन्तुष्टि प्रदानं करने वाली अग्नि में सिद्धिकामी पुरुष हवन करे। स्निग्ध प्रदक्षिणावर्त एवं सुन्दर शब्दवाली अग्नि सदा शुभकारी होती है, यदि उसमें दूसरे अवगुण न हो।

**निषिद्ध अग्नि**– अल्प तेज वाली, रुक्ष, चिनगारियाँ देने वाली, धुएँ से घिरी लपटों वाली अग्नि सिद्धि देनेवाली नहीं होती। जिसमें दुर्गन्ध हो, जिसकी लपटें सफेद-काली हों और जिसके जलने से भूमि में गड्ढा हो जाय, ऐसी अग्नि पराभव देने वाली होती है। काली एवं कालिख छोड़ती हुई अग्नि यजमान का विनाश करती है। श्वेत रंग की एवं कौवे जैसी ध्वनिवाली राष्ट्र का विनाश करती है। गधे जैसी अग्नि की ध्वनि सर्वनाश करने वाली है। दुर्गन्धित अग्नि होता को दुःख देती है। जिसकी शिखा छिन्नवृत्त की हो, वह मृत्यु कारिणी एवं धन का नाश करती है। तोते के पंख जैसी एवं कबूतर जैसी अग्नि से घोड़ों और गौओं का तुरन्त नाश होता है। तन्त्रसार में लिखा है कि गधे, ऊँट एवं भैंस सी ध्वनि वाली, रूखी चट–चट करने वाली अग्नि सिद्धिदायक नहीं होती।

कुलप्रकाश तन्त्र में इसका प्रायश्चित्त यह बताया गया है कि इस प्रकार के दोषों के लिए प्रत्येक दोष के लिए पचीस–पचीस आहुतियाँ देनी चाहिए।

## अग्नि की जिह्वाएँ

अग्नि की लपटों को जिह्वा कहते हैं। ये छः कोणों एवं मध्य में मिलाकर सात होती हैं। सोमशम्भु के अनुसार क्रमशः ईशान, पूर्व, अग्नि, नैर्ऋत्य, वरुण, वायु के कोण में छः जिह्वायें हैं और मध्य में अनेक रूप की होती है। गणेश्वर परामर्शिनी में इनका नाम सहित निर्देश है। तप्तस्वर्ण जैसी हिरण्या ईशान कोण में, वैदूर्य वर्ण की कनका प्राची में, तरुण सूर्य जैसी रक्ता अग्निकोण में, कृष्णाञ्जन प्रख्या नैर्ऋत्यकोण में, पद्मराग जैसी सुप्रभा पश्चिम में, जपाकुसुम जैसी अतिरक्ता वायव्यकोण में तथा स्वाभाविक प्रकाशवाली बहुरूपा दक्षिण उत्तर के बीच में होती है। नारद पञ्चरात्र में इनकी प्रभा, दीप्ता, प्रकाशा, मरीचि, तापिनी, कराला, लेलिहा ये नाम दिये हैं। ईशान एवं पूर्वादि भाग में प्रभादि तीन,

नैऋत्य, पश्चिम एवं वायव्य में मरीचि आदि तीन तथा लेलिहा उत्तर दक्षिण एवं मध्य में स्थित होती है। ग्रन्थकार का कथन है कि प्रभा आदि को हिरण्या आदि का नामान्तर मानना चाहिए अथवा वैष्णव याग की दृष्टि से ये स्वतन्त्र नाम हैं। वायवीय संहिता में अतिरक्ता को अन्या कहा है, जिसको मरुजिह्वा माना गया है। तीन लपटों वाली बहुरूपा के मध्य में दक्षिण में या वाम में लपटे होती हैं। इसलिए बहुरूपा नाम दिया है। ये सात्त्विक जिह्वायें हैं। कुछ आचार्यों के मत से कुण्ड के मध्य में हिरण्या जिह्वा शुभकार्यों में प्रशस्त मानी गयी है। स्तंभनादि कर्मों में कनका, अन्तर्द्वेषादि कर्म में रक्ता, मारण में कृष्णा एवं शान्ति कर्म में सुप्रभा तथा उच्चाटन में अतिरक्ता को कहा गया है।

कुलप्रकाशन तंत्र के अनुसार जिह्वाओं के अधिदेवता-देव, पितर, गन्धर्व, यक्ष, नाग, पिशाच तथा राक्षस है। उन-उन अधिदेवताओं के उद्देश्य से यदि आहुति दी जाय, तो वे तृप्त होकर (दोष निवृत्ति करके) अभीष्ट उत्तम सिद्धि प्रदान करते हैं।

## अग्नि का ध्यान

आचार्य समिधा का होम करते समय अग्नि का खड़े हुए रूप में ध्यान करे। घृत के हवन के समय सोये हुए और शेष वस्तुओं के हवन में बैठे हुए का ध्यान करे।

## महाकपिञ्जल पञ्चरात्र एवं राहुकल्प के अनुसार

समी कार्यों की पूर्ण सिद्धि के लिए अग्नि की जिह्वा में ही हवन करना चाहिए। जहाँ लकड़ी होती है, वहाँ कान है। जहाँ धूम है, वहाँ नासिका है। जहाँ हल्की लपटे हैं, वहाँ नेत्र है और जहाँ राख है, वहाँ शिर है। जहाँ अग्नि पूर्ण प्रज्वलित है वहाँ जिह्वा है। कान में हवन से व्याधि, नासिका में महादु:ख, नेत्र में नाश, केश या शिर में दरिद्रता होती है।

शारदातिलक के अनुसार कान में होम से व्याधि, नेत्र में अन्धता, नासिका में मन:पीड़ा, मस्तक में धन का क्षय होता है। धूमयुक्त अग्नि शिर है, निर्धूम अग्नि नेत्र है क्षीण रूप से जलने वाली कर्ण एवं काष्ठ नासिका है। इसलिए बुद्धिमान् पुरुष को सभी कर्मों में अग्नि की जिह्वा में ही हवन करना चाहिए। इस प्रकार हवन के समय अग्नि के विभिन्न अंगों का ज्ञान आवश्यक है।

## स्रुक् स्रुवा निर्माण प्रकार

उत्तर तन्त्र में इसका साङ्गोपाङ्ग विवेचन है। पृ. ३३३—३३४ में इसे देखें। वहीं यह भी लिखा गया है कि स्रुक् स्रुवा के अभाव में संक्षिप्त हवन में छिद्र रहित सुन्दर पलाश के या पीपल दो-दो पत्तों को लेकर स्रुक्-स्रुवा का निर्माण कर ले। उनका संस्कार मूल स्रुक् स्रुवा की ही भाँति अवश्य करना चाहिए।

## होम द्रव्यों का प्रमाण (मात्रा कथन)

(इनके माप का स्पष्टीकरण यहीं अन्त में करेंगे।)

हवन में घृत एक कर्ष, दूध, पंचगव्य एवं मधु शुक्तिमात्र, खीर अक्ष बराबर, दधि एक प्रसृति

(पसर) धान का लावा एक मुट्ठी एवं सत्तू भी एक मुट्ठी, गुड एवं शकर आधा पल, चरु आधाग्रास, धान, गेहूँ, उड़द एव यव, कोद्रव, एवं लाल अगहनी धान, मुष्टिमात्र होने चाहिए। तिल एक चुलुक, सर्षप एक चुलक, ईख एक पर्व (पोर) पर्यन्त, पत्र, पुष्प एवं मालपुवे एक–एक केले एवं नारंगी के फल भी एक–एक, मातुलुंग (विजौरा) चार टुकडे करके, कटहल दश टुकड़े, नारियल के आठ टुकड़े, बेल तीन खण्ड, कपित्थ दो खण्ड, खरबूज या ककड़ी तीन खण्ड अन्य फल अखण्ड (सम्पूर्ण)। समिधा दश अंगुल, दूर्वा तीन, गुडूची चार अंगुल होनी चाहिए। शैवागम, एवं नारद पञ्चरात्र के अनुसार किसी वृक्ष के मूल के तीन खण्ड एवं सूक्ष्म मूल का सम्पूर्ण हवन होता है। कन्द का आठ भाग एवं लताओं के दो अंगुल के टुकड़े करने चाहिए।

कलश में कितना जल भरे इस दृष्टि से द्रव द्रव्य मान (माप) का कथन किया गया है– भविष्यपुराण के अनुसार दो पल को प्रसृति (पसर) कहते हैं। दो प्रसृति का कुडव होता है और चार कुडव का प्रस्थ, चार प्रस्थ का आढक एवं चार आढक का द्रोण। द्रोण को कुम्भ भी कहते हैं। दो द्रोण का शूर्प एवं सोलह द्रोण की खारी होती है।

**समिधा प्रमाण** (नारद पञ्चरात्र में)

समिधा का प्रादेश मात्र (दश अंगुल) के समान खण्ड हो। इनको विशीर्ण, द्विदल, छोटी, टेढ़ी, मोटी, पतली, कीड़ों से खायी हुई, बड़ी, छिलके से रहित नहीं होना चाहिए, क्योंकि विशीर्ण से आयु का क्षय होता है, द्विदला से व्याधि उत्पन्न होती है। ह्रस्वा मृत्यु कराती है, वक्र विघ्न करती है। स्थूल लक्ष्मी का हरण करती है, कृशा (पतली) से क्षय होता है, द्विधा नेत्र दोष तथा कीटदष्टा अर्थनाशिनी और दीर्घा द्वेष पैदा करती है। बिना छिलके वाली प्राण लेने वाली होती है। क्षीर से युक्त (सरस) सम, छिलके वाली बराबर टुकड़ों में कटी हुई गोल समिधा सभी कामनाओं को देनेवाली होती है। बुद्धिमान् पुरुष श्रौत, स्मार्त एवं तांत्रिक हवन में ऐसी ही समिधा का हवन करे, जिससे विपुल श्री प्राप्त हो।

वायवीयी संहिता में उसकी मोटाई कनिष्ठा अंगुलि के बराबर कही गयी है और माप दश या बारह अंगुल कहा है। शेष सब समान है।

**।। इस प्रकार अनन्तानन्दनाथशिष्य उमानन्दनाथशिष्य शोडशानन्दनाथशिष्य दत्तात्रेयानन्दनाथ विरचित श्रीविद्यार्णवतन्त्र के त्रयोदश श्वास की भावविवृति पूर्ण हुई।। १३।।**

# चतुर्दश श्वास

## भाव—विवृति

### पूर्णाभिषेक विधान

दीक्षा विधान में सद्गुरु उत्तम शिष्य को विधि-विधान से मन्त्र एवं उसकी उपासना विधि आदि प्रदान कर शिष्य को साधक बनाता है। अब कुछ काल तक उत्तम प्रकार से साधना कर लेने के बाद उत्तम भक्ति युक्त सच्छिष्य का जिसने गुरु से एवं शास्त्रों से उपास्य एवं उपासना सम्बन्धी रहस्यों का अधिगम कर लिया है, ऐसे शिष्य का सद्गुरु पूर्णाभिषेक करे।

शिष्य को गुरु के समीप तीन दिन रहना चाहिए एवं आधार, हृदय एवं मूर्धा में श्रीचक्र की भावना करता हुआ गुरु, देवता, मन्त्र एवं स्वयं का अभेद भावन करता हुआ मन्त्र जप करता रहे, अन्यथा गुरुदेव से शिष्य में संचरित होने वाली शक्ति गुरु में ही लौट जाती है। इस पूर्णाभिषेक का मुख्य उद्देश्य साधक को सिद्ध बनाने के लिए चतुर्विध ऐक्य में प्रतिष्ठित करना है। इस अवसर पर गुरु शिष्य को अनेक रहस्यों से अवगत कराकर उसे समर्थ साधक बना देता है, जिससे वह सिद्ध बनने योग्य हो जाता है।

पूर्णाभिषेक के क्रम में वे सब विधियाँ करनी होती है, जो दीक्षा क्रम में लिखी गयी है, किन्तु कुछ नयी विधियाँ होती हैं, जो दीक्षा प्रकरण में नहीं कही गयी है। उनका उल्लेख यहाँ किया जाता है।

गुरु, यज्ञ मण्डपादि एवं सर्वतोभद्र मण्डल की पूजा का क्रम पहले पूर्णाभिषेक क्रम उन सब विधियों को वहीं से जानकर सम्पन्न करें। वैसे ग्रन्थकार ने यहाँ भी यथायोग्य प्रयोग दिया है।

### नवग्रहपूजा विधि

तीन हाथ चौड़ी लम्बी वेदी में पूर्व से पश्चिम एवं उत्तर से दक्षिण चार रेखाओं से चतुष्कोण का निर्माण कर उसमें समान दूरी के नौ कोष्ठों का निर्माण करके प्रत्येक कोष्ठ के अन्तराल में तीन वृत्त बनाकर उनके मध्य में दो रेखायें डालकर नौ कोष्ठों का निर्माण कर मध्य कोष्ठ की आठ दिशाओं में अपने सामने से प्रदक्षिणा क्रम से आं इं ईं उं उं ऋं ॠं आठ स्वरों को लिखकर मध्यकोष्ठ में 'मों' लिखकर तीनों वृत्तों के दोनों अन्तरालों में से भीतरी अन्तराल में 'मं मां मिं मीं मुं मूं मृं मॄं में मैं मों मौं मं म: ऐस लिखकर बाह्य अन्तराल में अं आं इत्यादि से लेकर क्षं पर्यन्त सम्पूर्ण मातृकायें लिखकर वहाँ सूर्य की पूजा करे। तत्पश्चात् पूर्वदिग्गत नौ कोणात्मक मण्डल के मध्य में सों सोमाय नम:। ह्रीं लिखकर पूर्वादि दिशा में लृं लॄं एं ऐं ओं औं अं अ: इस प्रकार आठों स्वरों को लिखकर उनके अन्तराल में हं हां इत्यादि सोलह स्वरों से संयुक्त हकार लिखकर उसके बाहर बिन्दुयुक्त मातृकायें लिखकर वहाँ सोम की पूजा करे। (चन्द्रमंडल के लिए चन्दन एवं कपूर तथा सूर्य के लिए रक्तचन्दन या सिन्दूर या गेरू का विधान है। नैवेद्य सर्करा मिश्रित पायस लिखा है।) पुन: अग्निकोण गत नवकोणात्मक मण्डल के मध्य

कोण में 'उं क' शेष बाहर के आठ कोणों में कं खं गं घं ङं मं ग ल इन आठ अक्षरों को लिखकर भीतर के अन्तराल में षोडश स्वरयुक्त कं कां किं कीं कुं कूं कें कैं कों कौं कं क: लिखकर उसके बाहर के अन्तराल में मातृकायें लिखकर वहाँ भौम का पूजन करे।

इसी प्रकार दक्षिण के मण्डल के मध्य कोष्ठ में प्रणवयुक्त चकार (ऊं च) लिखकर उसके बाहर के कोष्ठ कों में चं छं जं झं ञं बुधाय ऐसा लिखकर भीतर के अन्तराल में षोडश स्वर युक्त चं चां इत्यादि लिखकर और बाहर के अन्तराल में सम्पूर्ण मातृकायें लिखकर वहाँ बुध का पूजन करे।

उसके बाद नैर्ऋत्य कोण के मण्डल में बीच में प्रणव गर्भ टकार (ऊं ट) बाहर लिखकर उसके बाहर के आठ कोष्ठकों में 'टं ठं डं ढं णं सौ रये' लिखकर उसके अन्तराल में सोलह स्वरों से युक्त अपने सम्मुख से प्रदक्षिणा क्रम से टं टां इत्यादि को सोलह स्वरों से युक्त लिखकर और उसके बाहर के अन्तराल में मातृकायें लिखकर वहाँ शनैश्चर की पूजा करे।

पुन: पश्चिम मण्डल के मध्यकोष्ठ में प्रणव गर्भ तकार (ऊं त) लिखकर उसके बाहर के आठ कोष्ठकों में तं थं दं धं नं गु र वे' लिखकर उसके बाहर के अन्तराल में षोडश स्वर युक्त तं तां इत्यादि लिखकर और उसके बाहर के अन्तराल में मातृकायें लिखकर वहाँ गुरु की पूजा करे।

पुन: वायव्य कोण के मण्डल के मध्य कोष्ठ में प्रणवयुक्त 'ऊं पं' लिखकर उसके बाहर के आठ कोष्ठकों में पं फं बं भं मं शुक्राय' लिखकर उसके बाहर के अन्तराल में षोडश स्वरों से युक्त पं पां इत्यादि लिखकर उसके बाहर के अन्तराल में मातृकायें लिखकर वहाँ शुक्र की पूजा करे।

तदनन्तर उत्तर मण्डल के मध्यकोष्ठ में प्रणव युक्त यकार (ऊं य) लिखकर उसके बाहर के कोष्ठों में अपने अग्र से प्रदक्षिणा क्रम से अष्ट कोष्ठकों में 'यं रं लं वं सं रा ह वे' लिखकर उसके बाहर के अन्तराल में षोडश स्वर युक्त यं यां इत्यादि लिखकर उसके बाहर मातृकायें लिखकर वहाँ राहु का पूजन करे।

पुन: ईशान मण्डल के मध्य कोष्ठ में ऊं षं लिखकर उसके बाहर के आठ कोष्ठकों में 'षं शं हं ळं क्षं के त वे' इन आठ अक्षरों को लिखकर उसके बाहर षोडश स्वरों से युक्त षं षां इत्यादि लिखकर और उसके बाहर के अन्तराल में मातृकायें लिखकर केतु की पूजा करे। सभी ग्रहों की पूजा षोडशोपचार करनी चाहिए।

ग्रन्थ के पृ. ३४१ से ३४३ तक में दिन नित्या, डाकिन्यादि षड्धातु देवता एवं पञ्चाशन मिथुन पूजा का चक्र बनाकर पूजन करने का विधान है। यहाँ संक्षिप्त उल्लेख है। अत: वहीं से विधि देखकर धर्मकाण्ड सम्पन्न करे।

## तिथीशार्चन प्रयोग

वेदी में चौदह कोण का मण्डल बनाकर मूल मंत्र से तीन प्राणायाम करके तिथीश पूजन का

संकल्प करे। मध्य में उस तिथि के स्वामी का आवाहन करके आसनादि पुष्पोपचार पर्यन्त अर्चन करके अपने संमुख कोण से प्रदक्षिणा क्रम से चौदह कोणों में शेष चौदह तिथीशों का आवाहन एवं पूजन करके धूपादि नैवेद्यान्त पूजन करे। तिथीशों के नाम इस प्रकार हैं—

प्रतिपदा—अग्नि। द्वितीया—अश्विनीकुमार (दो)। तृतीया में उमा। चतुर्थी विघ्नराज (गणेश)। पञ्चमी—सर्प। षष्ठी—कार्तिकेय। सप्तमी—रवि। अष्टमी—मातायें (षोडशमातृका) नवमी—दुर्गा। दशमी—दिशायें। एकादशी—कुबेर। द्वादशी—केशव। त्रयोदशी—यम। चतुर्दशी—शिव। पूर्णिमा—चन्द्र। अमावास्या—पितृगण।

## वारेशों की पूजा का विधान

वहाँ वेदी पर षट्कोण मण्डल बनाकर मूल मन्त्र से प्राणायाम करके उद्देश्य कथनपूर्वक 'वारेश पूजनमहं करिष्ये' ऐसा संकल्प करके उस दिन का जो वारेश हैं, उसे षट्कोण के मध्य में आवाहित कर आवाहनादि पुष्पोपचार पर्यन्त अर्चित करके अन्य वारेशों की उन छ: कोणों में अपने सम्मुख से प्रदक्षिणा क्रम से दो—दो वारेशों को क्रमश: स्थापित कर पूजा करके धूप, दीप नैवेद्यादि निवेदन कर पूर्ववत् पूजा सम्पन्न करे। वारेशों के नाम क्रमश: इस प्रकार है— रविवार—सूर्य एवं शिव। चन्द्रवार—सोम तथा अम्बिका। मंगलवार—भौम तथा कार्तिकेय। बुधवार—बुध एवं ब्रह्मा। गुरुवार—बृहस्पति तथा विष्णु। शुक्रवार— शुक्र एवं लक्ष्मी (रमा), शनिवार—कुबेर एवं शनि।

## नक्षत्रेश पूजा क्रम

वेदी मे सत्ताइस अरा वाले चक्र का निर्माण करके मूल से तीन प्राणायाम करके उद्देश्य कथन पूर्वक पूजन का संकल्प करके उस तिथि के नक्षत्र के स्वामी को बीच में स्थापित कर आसनादि पुष्पोपचारान्त पूजन करके शेष सत्ताइस नक्षत्रों में से पूर्व स्थापित नक्षत्र की परवर्ती नक्षत्र के नक्षत्रेश से अपने सम्मुख से प्रदक्षिणाक्रम से स्थापना करके सबकी सर्वोपचार से पूजा करके नैवेद्यान्त पूजन करके पूर्ववत् अर्चन सम्पन्न करे। नक्षत्रेश इस प्रकार है—

अश्विनी—अश्विनी कुमार। भरणी—यम। कृत्तिका—अग्नि। रोहिणी—धाता। मृगशिरा—चन्द्र। आर्द्रा—शिव। पुनर्वसु—अदिति। पुष्य—गुरु। आश्लेषा—सर्प। मघा—पितर। पूर्वफाल्गुनी—अर्यमा। उत्तराफाल्गुनी—भग। हस्त—सूर्य। चित्रा—त्वष्टा। स्वाती—मरुत। विशाखा—इन्द्र और (अग्नि)। अनुराधा—मित्र। ज्येष्ठा—इन्द्र। मूल—निर्ऋति। पूर्वाषाढ़—तोय। उत्तराषाढ़—विश्वेदेव। अभिजित्—प्रजापति। श्रवण—हरि। धनिष्ठा—वसु। शतभिधा—वरुण। पूर्वाभाद्रपदा—अजैकपाद। उत्तराभाद्रपदा—अहिर्बुध्न्य। रेवती में पूषा।

## नित्या पूजन क्रम

भगवती ललिता महात्रिपुरसुन्दरी सहित नित्याओं की संख्या सोलह है। उनमें से श्रीचक्र के मध्य बिन्दु में पूज्या श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी की प्रधान पूजा है। शेष पन्द्रह नित्याओं का तत्त्वन्यास, ध्यान मन्त्र एवं मन्त्रोंद्धार ऋष्यादि षडङ्गन्यास आदि का श्रीविद्यारण्ययति ने प्रयोग के अन्तर्गत स्पष्टीकरण किया है।

उपासकों एवं अध्येताओं की सुविधा के लिए कामेश्वरी नित्या की पूर्ण अर्चा पद्धति दे रहे हैं। शेष नित्याओं में जो विशेष बातें होंगी, उन्हें ही लिखा जायेगा। सुविधा के लिए पन्द्रह नित्याओं के यन्त्र भी बना दिये गये हैं, क्योंकि पूर्णाभिषेक के क्रम में हैं। तो इनका अंग के रूप में पूजन विहित किन्तु अनेक साधक इनकी स्वतंत्ररूप से सिद्धि करके अनेक काम्य कर्मों का अनुष्ठान करते हैं। तंत्रराज तन्त्र में एक–एक पटल में (जिनमें १०० श्लोक होते हैं) इनका विस्तार से वर्णन है। हमने यहाँ पूजापद्धति से सम्बन्ध रखने वाले अंशों का ही उल्लेख किया है। पुरश्चरण कर सिद्धि प्राप्त करने के लिए उक्त ग्रन्थ के शेष भाग को गुरुमुख से अगवत करके ही साधना करनी चाहिए।

**तिथि नित्या मण्डल**

अथ कामेश्वरी नित्या नित्या च भगमालिनी ।
नित्यक्लिन्नाभिधा नित्या, भेरुण्डा वह्निवासिनी।।
महाविद्येश्वरी (शिव) दूती त्वरिता कुलसुन्दरी।
नित्या नीलपताका च विजया सर्वमङ्गला ।।
ज्वालामालिनिका, चित्रेत्येता पञ्चदशोदिताः ।।

वास्तव में नित्यायें श्रीविद्या के परिवार हैं। इनके पूजन का क्रम शुक्ल पक्ष में कामेश्वरी से विचित्रा (चित्रा) तक एवं कृष्ण पक्ष से चित्रा से कामेश्वरी तक प्रत्येक तिथि में एक का पूजन होता है। यदि तिथि क्षय हो, तो एक दिन में दो का एवं तिथि वृद्धि हो एक का दो दिन पूजन होता है।

श्रीतंत्रराज तंत्र में सातवें पटल में श्लोक ३–६ तक मंत्रोद्धार का निर्वचन है। उसमें कामेश्वरी के समस्त कामना की पूर्ति करने वाले एक दशाक्षर मंत्र का उद्धार किया गया है।

मंत्र – ऐं सकल ह्रीं नित्यक्लिन्ने मदद्रवे सौः।

गायत्री– ॐ कामेश्वर्यै विद्महे नित्यक्लिन्नायै धीमहि तन्नो नित्या प्रचोयात्।

ऋषि आदि एवं उनका न्यास– सम्मोहनः ऋषिस्त्रिष्टुप् छन्दः ब्रह्मबीजं (कं), कामकला (ईं) शक्ति, धाराबीजम् (लं) कीलक है, ऐसा उच्चारण करके विनियोग करे।

प्रातःकृत्य से लेकर योगपीठन्यास आदि करके कामेश्वरी विद्या से तीन प्राणायाम करके शिरसि सम्मोहनाय ऋषये नमः, मुखे त्रिष्टुप् छन्दसे नमः,, हृदये कामेश्वरी देवतायै नमः गुह्ये, कं बीजाय नमः, पादयोः, ह्रीं शक्तये नमः नाभौ, 'लं' कीलकाय नमः। इस प्रकार न्यास करके उद्देश्य कथनपूर्वक तिथ्यादि का उल्लेख कर स्वनामोच्चारण (प्रसिद्धया तांत्रिक) पूर्वक संकल्प करे।

**।। इस प्रकार अनन्तानन्दनाथशिष्य उमानन्दनाथशिष्य शोडशानन्दनाथशिष्य दत्तात्रेयानन्दनाथ विरचित श्रीविद्यार्णवतन्त्र के चतुर्दश श्वास की भावविवृति पूर्ण हुई।। १४।।**

## पञ्चदश श्वास

## भावविवृति

### अथ षडङ्ग न्यासः

ऐं हृदयाय नमः। सकलह्रीं शिरसे स्वाहा। नित्यशिखायै वषट्। क्लिन्ने कवचाय हुम्। मदद्रवे नेत्रत्रयाय वौषट्। सौः अस्त्राय फट्। पुनः दक्षनेत्रे ऐं नमः। वामनेत्रे सकलह्रीं नमः। दक्षकर्णे नि नमः। वामकर्णे त्य नमः। दक्ष नसि क्लि नमः। वाम नसि न्ने नमः। जिह्वायां म नमः। हृदये द नमः। नाभौ द्र नमः गुह्ये वे नमः। सर्वाङ्गे सौः नमः व्यापक करके ध्यान एवं मानसपूजा करके यन्त्र का निर्माण कर स्थापित करे। (यन्त्र का प्रतिरूप संलग्न है)।

**ध्यान मंत्र –** **देवीं ध्यायेज्जगद्धात्री जपाकुसुमसन्निभाम्। बालभानुप्रतीकाशाम् शतकुम्भ सम प्रभाम्।**
**रक्तवस्त्रपरीधाना सम्पद्विद्या वशंकरीम्। नमामि वरदां देवीं कामेशीमभयप्रदाम्।।**

पुनः कामेश्वरी विद्या से पुष्पाञ्जलिं देकर अर्घ्यादि स्थापन एवं पीठ पूजा करके पीठ में कामेश्वरी विद्या से मूर्ति की कल्पना करके आवाहन से लेकर लय पर्यन्त पूजा करके पंचदल कमल केसरों में अग्नि, ईशान, नैर्ऋत्य एवं वायव्य कोणों की कल्पना करके देवी के अग्रभाग से चारों दिशाओं में षडङ्ग पूजन करे। देवी के पृष्ठभाग में पञ्चदल एवं अष्टदल के अन्तराल में पहले की भाँति नित्या पूजोक्त गुरुत्रय की पूजा करे। पंचदलों में देवी के अग्रभाग से चलकर प्रदक्षिणा क्रम से 'ह्रीं श्रीं द्रां मदनबाणाय नमः। ह्रीं श्रीं द्रीं उन्मादनबाणाय नमः। ह्रीं श्रीं क्लीं दीपनबाणाय नमः। ह्रीं श्रीं ब्लूं मोहनबाणाय नमः। ह्रीं श्री सः शोषण बाणाय नमः। इस प्रकार पूजा करके उस यंत्र के बाहर के दल में देवी के अग्रभाग से प्रदक्षिणा क्रम से 'ह्रीं श्री अनङ्गकुसुमा पादुकां से लेकर अनङ्गरेखा पादुकां पूजयामि तक अष्टशक्तियों की पूजा करके पुनः षोडश दलों में ह्रीं श्री अं श्रद्धापादुकां पूजयामि नमः से लेकर अः सुभगापादुकां पूजयामि नमः पूजा करके उसके बाहर सोलह दलों के अग्रभाग में ह्रीं श्रीं अं पूषापादुकां से लेकर अः अमृतापादुकां पूजयामि नमः तक पूजन करे। उसके बाहर षट्कोणों में दक्षिणाग्रकोण में ह्रीं श्रीं ऐं डाकिनी पादुकां० वामाग्रे ह्रीं श्रीं ऐं राकिणी पा०। पृष्ठकोणे– ह्रीं श्री ऐं साकिनी पा०। पृष्ठवामे ह्रीं श्रीं ऐं काकिनीपा०। पृष्ठ दक्षिणे ह्रीं श्रीं ऐं शाकिनी पा०। देव्यग्रे ह्रीं श्री ऐं हाकिनीपादुकां पूजयामि नमः। इस प्रकार पूजन करे। षट्कोण के बाहर तथा चतुरस्र के भीतर आग्नेय कोण में ह्रीं श्री ऐं वटुकपा०, नैर्ऋत्ये ह्रीं श्री गं गणपतिपादुकां०। वायव्ये ह्रीं श्री ऐं दुर्गापा० ईशाने ह्रीं श्रीं ऐं क्षं क्षत्रेशपादुकां पूजयामि नमः। इस प्रकार पूजन करे, उसके बाहर चतुरस्र में देवी के पृष्ठभाग से लेकर पूर्वादि दिशाओं में ह्रीं श्रीं ऐं लं इन्द्रशक्तिपादुकां० ईशान में ह्रीं श्री अग्निश्रीपादुका०, क्रम से लोकपालों का पूजन करके उनके आयुध एवं उनकी शक्तियों का नामोल्लेखपूर्वक पूजन करे।

इस प्रकार पूजन करके बटुक, गणेश, दुर्गा एवं क्षेत्रपाल बलि प्रदान करके कुरुकुल्ला की बलि

दे। अष्टादश श्वास में पृ० ५२१ में बटुकादि पंचक के बलि का विधान दिया गया है। उसी क्रम में पृ० ३२२ से ३२४ तक पादटिप्पणी में कुरुकुल्ला एवं वाराही बलि का विधान दिया गया है। इसी प्रकार चतुर्दश श्वास के पृ० ३६९ से पृ० ३७२ तक कुरुकुल्ला एवं वाराही पूजा विधि भी दी गयी है। इस सन्दर्भ में गुरुमुख से ज्ञात करके ही इनकी उपासना करे। बलि प्रदान में भी संक्षेप हो सकता है।

(विशेष– यहाँ कामेश्वर्यादिनामान्ते नित्याश्रीपादुकां पठेत्। पूजयामि तर्पयामि हृदयं पूज्यं तर्पयेत् इस प्रमाण के आधार पर जहाँ पूजयामि नमः है वहाँ पूजयामि तर्पयामि नमः ऐसा कहना चाहिए। तर्पण में विशेषार्घ्य या गोदुग्ध देना चाहिए।)

हवन के लिए घी या मधु से भीगे हुए लाल पुष्प का या अन्न आदि का प्रयोग करना चाहिए। तंत्रराज तंत्र में मन्त्र की सिद्धि का विधान एवं अनेक प्रकार के यंत्र आदि का उल्लेख है, जिसे गुरुमुख से प्राप्त करके गुरुदेव के निर्देश से करने का शिव-शासन है।

## मातृकान्यास प्रक्रिया

कामेश्वरी नित्या मातृका न्यास ऐं ह्रीं श्रीं अं कामेश्वर्यै नमः। ३ आं महामायायै०। इं वागीश्यै०। ३ ई ब्रह्मसंज्ञितायै० ३ उं अक्षरायै०। ३ ऊं त्रिमात्रायै०। ३ ऋं त्रिपदायै०। ३ ॠं त्रिगुणात्मिकायै०। ३ लृं सुरसिद्धगणाध्यक्षायै०। ३ ॡं गणमात्रे०। ३ एं गणेश्वर्यै०। ३ ऐं चण्डिकायै० ३ ओं चण्डमुण्डायै०। औं चामुण्यै०। अं दष्ट्रिण्यै०।.३ अः इष्टदायै०। ३ कं विश्वम्भरायै०। ३ खं विश्वयोन्यै०। ३ गं विश्वमात्रे० ३ घं वसुप्रदायै०। ३ ङ स्वाहायै०। ३ चं स्वधायै०। ३. छं तुष्ट्यै०। ३ जं ऋद्ध्यै०। ३ झं सिद्ध्यै०। ३ ञं गायत्र्यै०। ३ टं गोगणायै०। ३ ठं खगायै०। ३ डं वेदमात्रे०। ३ ढं वरिष्ठायै०।.३ णं सु प्रभायै०। ३ तं सिद्धवाहिन्यै०। ३ थं आदित्यहृदयायै०। ३ दं चन्द्रायै०। ३ धं चन्द्रभानुमण्डलायै०। ३ नं ज्योत्स्नायै०। ३ मं शिवायै०। ३ यं शान्तायै०। ३ रं शान्तिदायै०। ३ लं शान्तिरूपिण्यै०। ३ वं सौभाग्यदायै०। ३ शं शुभायै०। ३ ष. गौर्यै०। ३ सं उमायै०। ३ हं हैमवत्यै०। ३ ळं प्रियायै०। ३ क्षं दक्षायै०। सर्वत्र मातृका न्यास मे त्रितारी पूर्व में एवं नमः अन्त में होता है।

(यहाँ जिन मातृकाओं का न्यास होता है, वे कामेश्वरी से लेकर चित्रा (विचित्रा) पर्यन्त पन्द्रह नित्याओं की मातृकाओं के लिए तृतीय श्वास के पृष्ठ ५५ से लेकर पृ. ५९ तक मूल ग्रन्थ से सन्दर्भ ले। इनकी गायत्री अष्टम श्वास के पृष्ठ १८४–१६९ के अन्त तक दी गयी है। उपासना विधि आदि को ग्रन्थकार ने पूर्णाभिषेक प्रकरण में भी पल्लवित किया है, जो चतुर्दश श्वास के पृ. ३४३ से ३७२ तक द्रष्टव्य है।) ग्रन्थकार ने सभी नित्याओं के मन्त्रोद्धार न्यास, अंगपूजन आदि का विस्तार से उल्लेख किया है। अतः पद्धति सर्वाङ्गपूर्ण है। हमने पन्द्रह नित्याओं के यंत्र संलग्न कर दिये हैं, जिससे उपासकों को सुविधा हो।

## डाकिन्यादिषड्धातु देवता पूजा विधि

नित्या पूजा के अनन्तर डाकिन्यादि षड्धातु देवता की पूजा की जाती है। ग्रन्थोक्त पद्धति से चक्र का निर्माण करके सामान्य पूजाविधि से डाकिनी आदि छ: की पूजा करके उक्त यंत्र के नैर्ऋत्यकोण में धूम्रवर्ण से पूरित कोष्ठ के मध्य में धूम्रवर्ण की डाकिनी का आवाहन करके उक्त दिन की दिन नित्या के समान ही मुख भुजादि धारण करने वाली के रूप में ध्यान करके 'डां, ड़ीं इत्यादि जातियुक्त षडङ्ग मन्त्र से षडङ्गन्यास करके उसकी प्राणप्रतिष्ठा करे। अपने सम्मुख मुखवांली उस देवी को आसनादि पुष्प-फल उपचारों से पूजित करके उसकी आवरण शक्तियों की पूजा करे– नैर्ऋत्ये ह्रीं आं अं शक्तिपादुकां पूजयामि, वायव्ये ह्रीं आं कं शक्तिपादुकां पूजयामि नमः। पूर्वकोणे ह्रीं आं खं शक्तिपादुका० अग्निकोणे–२ गं शक्तिपादुकां, ईशानकोणे घं शक्तिपादुकां, पश्चिमकोणे २ ङं शक्तिपादुकां इस प्रकार धूप, दीप, पायसान्न, नैवेद्य, ताम्बूल आदि प्रणामान्त उपचारों से प्रसन्न करे।

इसी प्रकार राकिणी आदि शक्तियों के आवाहन स्थापन आवरणशक्ति स्थापन और प्रणामान्त पूजन का विधान करे। प्रसंगतः राकिण्यादि शेष पंचधातु विद्याओं के यंत्र में स्थान के अनुसार स्थापन एवं उनकी शक्तियों के स्थापन का संकेत दिया जा रहा है। वायव्य षट्कोण में सिन्दूरवर्ण की राकिणी का आवाहन कर आसनादि प्रदान करे। सिन्दूर वर्ण की नित्याओं के समान ही मुख भुजा आदि का ध्यान कर उसके आदि वामाग्र दक्षिणाग्र, पृष्ठ, वाम दक्षिण एवं सम्मुख ह्रीं आं अं शक्तिपादुका०, इसी प्रकार चं छं जं झं ञं पादु०, का उच्चारण कर पूजन करे। राकिणी के पूजन में गुडौदन (गुड में बना भात) मुख्य है। इसी प्रकार पूर्व दिग्गत षट्कोणों में नीलवर्ण की लाकिनी का आवाहन करे। पूर्वोक्त रीति से ह्रीं आं के साथ अं टं ठं डं ढं णं का उच्चारण करके शक्तिपादुका की पूजयामि से पूजा सम्पन्न करे। इस देवता का नैवेद्य मूद्गौदन (मूंगभात) है।

एवमेव आग्नेयादि गत षट्कोण में उदीयमान सूर्य के वर्ण की काकिनी का आवाहनादि करके पूर्वोक्त क्रम से ह्रीं आं अं तं थं दं धं नं शक्तिपादुकां पूजयामि नमः, करे और पूजन में दही भात का भोग लगावे।

हेमवर्णा शाकिनी की ईशानादि षट्कोण में आवाहन करके ध्यानावाहन के उपरान्त ह्रीं श्रीं अं, पं फं बं भं मं शक्तिपादुकां पूजयामि नमः से पूर्ववत् पूजन करके तिल मिश्रित अन्न का नैवेद्य अर्पित करे।

अनन्तर पश्चिम सुवर्णा कला षट्कोण में द्विमुजा शुभ्रवर्णा हाकिनी का ध्यानावाहन करके ह्रीं श्रीं अं रं शं षं हं पादुकां पूजयामि नमः मन्त्र से पूर्ववत् पूजन करके एवं शुद्ध अन्न का भोग लगावे।

इस प्रकार योगिनियों की धूपादि से विधिवत् पूजा करके प्रणाम आदि से प्रसन्न करके इनका अपने हृदय में उद्वासन कर तन्मयता का अनुभव कर प्रसन्न रहे।

(टिप्पणी– यहाँ योगिनीषट् की पूजा कही है, जब कि श्रीविद्या रत्नाकर में याकिनी के नाम से

सातवीं योगिनी का उल्लेख है। धातुओं में डाकिणी त्वचा की देवता, राकिणी रक्त की देवता, लाकिनी मांस की देवता, काकिनी मेदा की देवता, साकिनी अस्थि देवता, हाकिनी मज्जा देवता एवं याकिनी वीर्य की देवता है। श्रीविद्यार्णव में इनके नैवेद्य में भी अन्तर है। संभवतः यह गुरुपरम्परा का अन्तर है।)

## पञ्चाशन्मिथुन पूजा

जिस दिन अभिषेक हो रहा है, उस दिन की दिन नित्या से प्रारम्भ करके बनाये गये चौसठ कोण वाले यन्त्र में बीच के चार कोष्ठ में उस दिन की उदय नित्या के अक्षर एवं अपनी कामना लिखकर अकार से क्षकार तक पचास एवं पुनः अकार से प्रारम्भ करके अ, आ से लृ लॄ तक दश अक्षर लिखे। इस यंत्र में लिखे जानेवाले अक्षर विसर्ग स्वर सहित जैस कः खः इत्यादि होंगे। इन्हें ह्रीं मन्त्र के मध्य में लिखा जायेगा। मन्त्र इस प्रकार होगा—

ह्रीं श्रीं अं रूपिणी शक्तिपादुकां पूजयामि तथा ह्रीं श्रीं अं रूपक्षेत्रेशपादुकां पूजयामि। चूँकि शेष दस अक्षर की आवृति होगी, अतः पूजा में भी आवृत्ति होगी। इस प्रकार सविसर्ग साठ मातृकाओं पर पूजन पचास मिथुनों का ही होगा।

दूसरे दिन देशिक अपने को त्रिपुरा रूप में भावना करते हुए न्यासादि करके 'नमस्ते नाथ भगवन्' इत्यादि स्तुति करके गुरुपादुका सिर पर धारण करके नित्यकर्म से निवृत्त होकर तीन प्राणायाम करके अं आं सौः से कर शुद्धि एवं ऐंक्लीं सौः पूर्वक करन्यास एवं देहन्यास करके संध्या करे।

## संध्या-विधान

प्रातःकालीन संध्या की विधि का (श्वास १५ से पृ० ३७५–७६ पर) विस्तार से वर्णन है। कहा है कि प्रातः संध्या अनिवार्य है— संध्यानामपि सर्वासां प्रातःसन्ध्या गरीयसी। तस्मात्तां न त्यजेद्विप्रस्त्य-जन्नरकमाप्नुयात्।

तदनन्तर मध्यन्दिन संध्या, सायं संध्या तथा तुरीय संध्या का विधान वर्णित है। यदि किसी कारण तुरीय संध्या छूट जाय, तो दूसरे दिन प्रातःसंध्या से पूर्व प्रायश्चित्त करके तुरीय संध्या पूर्ण करके तब उस दिन की प्रातःसंध्या करे। प्रायश्चित्त तंत्रराज तंत्र के अनुसार मूल विद्या के मन्त्र का अष्टोत्तरशत जप बताया है। संध्या की विधि एवं मन्त्रों का निवेश पृ. ३७५ से ३७९ तक वर्णित है। वहीं से गुरु-निर्देश के अनुसार विधि का ज्ञान कर संध्योपासना करे। त्रैपुरसिद्धान्त के अनुसार परशुराम कल्पसूत्र में केवल एक संध्या का उल्लेख है। इस विषय में अपने आगम एवं गुरु का ही अनुवर्तन आवश्यक है। संध्या के लोप होने से संध्याहीन को दीक्षा का फल नहीं मिलता अतः संध्या अवश्य करनी चाहिए।

## तर्पण-विधि

संध्या के साथ ही तर्पण का भी विधान है। पहले मूल विद्या से एक सौ आठ बार या अट्ठाइस बार देवी के मुखकमल में अमृत से तर्पण कर रहा हूँ, ऐसा अनुभव करते हुए देवी का तर्पण करके पुनः

यंत्राधिष्ठत आवरण देवताओं के लिए एक–एक अञ्जलि दे। ऐसा करने में असमर्थ होने पर वटुकादि चतुष्टय, षडङ्गयुवती, गुरुपंक्तित्रय, सप्तदश नित्या एवं मण्डलस्थ सायुध त्रिकोणावरण शक्तियों का तर्पण करे। इसमें भी असमर्थ होने पर उक्त जल में देवी का ध्यान पूजन करके देवी का तर्पण करे। संध्यातर्पण के अनन्तर श्रीचक्र की पूजा का विधान विस्तार से वर्णित है। जिसमें न्यासादि करके पात्रासादन, पीठपूजा, अर्घ्यस्थापन, आवरणपूजन (नवावरण) पुनः कालनित्याओं में से तद्दिननित्या का पूजन आदि का विस्तार से वर्णन है।

प्रक्रिया यह है कि गुरु प्रसन्नचित्त रक्तपरिधान, माला एवं अलंकारों से सज्जित होकर पूर्वाभिमुख प्राणायाम करे। पुनः विघ्नशान्ति के लिए षोडशाक्षर मंत्रों से सर्वभूत बलि प्रदान करे। तत्पश्चात् नाथादि गुरुओं को अपनी मूर्धा पर गन्ध पुष्पादि से नवोपचार पूजा सम्पन्न कर अपने को अपने नाथ से अभिन्न अनुभव करते हुए उन्हीं से आज्ञा लेकर शिष्य के शरीर में न्यासत्रय सम्पन्न कर तथा ध्यान मानस पूजा करके मध्य कलश में दश कलात्मक वह्निमण्डल का ध्यान कर उन-उन कलाओं के स्थान में शैव अड़तीस कलाओं एवं महाषोढोक्त मूर्त्यष्टत्रिंशत् कला की भावना करके कलश पात्र का शक्त्यष्टगंध से लेपन करके दो रेशमी वस्त्रों से आच्छादित करके पञ्चपल्लव फल आदि डालकर एवं माला आदि से अलंकृत कर उसके ऊपर श्रीचक्र की भावना करके तथा तथा पूजन करके आत्माष्टाक्षर मंत्र से स्वयं की पूजा करके पीठ पूजा प्रारम्भ करे।

## न्यास-विधि

पीठ पूजा एवं अर्घ्य स्थापन को सम्पन्न करके तथा पुनः (मूलमन्त्र से) प्राणायाम एवं करषडङ्गन्यास एवं अं आं सौ से करशुद्धि एवं चतुरासन न्यास करके तथा वशिन्यास अष्टवाग्देवता का न्यास करके व्यापक न्यास करे।

## कलश पर श्रीयन्त्र का भावनात्मक पूजन

कलश पर कल्पित श्रीयन्त्र की भावना करके ह्रीं श्रीं सौः इस शक्त्युत्थापनी मुद्रा से मूर्ति की कल्पना करके त्रिखण्डा मुद्रा के द्वारा तेजस्त्रयरूपिणी देवता को अपने गतिशील नासापुट से अपने भीतर से निकाल कर उस कल्पित मूर्ति में आवाहित कर तंत्रराजोक्त प्रकार से ध्यान करे। पुनः मुद्रादि प्रदर्शन करते हुए देवी का उपचारों से अर्चन करे एवं उस तीसरे दिन की नित्या के साथ दोनों का षोडशोपचार पूजन करे। पुनः दिव्य, सिद्ध एवं मानवौघ गुरुओं की एवं पंचदश तिथि नित्याओं की पूजा करे। अनन्तर चतुरस्र में प्रथमावरण की, देवी के सम्मुख वामावर्त षोडश दल में द्वितीया वरण की, अष्टदल के प्रागादि दिशाओं में तृतीयावरण की, देवी के अग्र से वामावर्त चतुर्दशार में चतुर्थावरण की, देव्यग्र से वामावर्त बहिर्दशार में पंचमावरण की, देव्यग्र से वामावर्त अन्तर्दशार में षष्ठावरण की पुनः उसी प्रकार अष्टार में सप्तमावरण की, पुनः अन्तराल में अष्टावरण की, पुनः, बिन्दुस्थान में नवमावरण की पूजा, ग्रन्थोक्त

पद्धति से (पृ. ३८१–३८३ तक) विधिवत् तत्तत् मंत्रों से पूजन एवं तर्पण सम्पन्न करे।

अनन्तर गुरु, देवता, मन्त्र एवं स्वयं में अभेद भावना करते हुए पुन स्वयं की पंचोपचार पूजा करे। तत्पश्चात् कुछ काल तक शक्त्युत्थापनी मुद्रा बाँधकर पुष्पाञ्जलि देकर नित्यहोम करे। तत्पश्चात् अपने तंत्र के अनुसार मंत्रवीर्य संयोजन करके भावनापूर्वक मंत्र के अर्थ का चिन्तन करते हुए यथाशक्ति मूल मन्त्र का जप करे। इसके उपरान्त गणेश ग्रह नक्षत्र योगिनी राशि रूपिणीम्....................स्तवनं तव तत्त्वत: (तंत्रराजतंत्र २/८८) इस स्तोत्र से मातृका की स्तुति करते हुए नित्याकवच 'समस्ततापाद्विनिर्मुक्त्यर्थ. .........पान्तु मां सर्वत: सदा'। तंत्रराज २८/५२ का पाठ करे।

इस प्रकार सम्यक् प्रार्थना करके बटुक, योगिनी, क्षेत्रपाल, गणपति, कुरुकुल्ला एवं वाराही के लिए बलि प्रदान करते हुए गुरु शिष्य, ऋत्विजों एवं सामयिकों के साथ उस रात्रि में उत्सव करे।

## प्रत्येक दिवस की कार्यानुक्रणिका

प्रथम दिन कथित मण्डप से बाहर गोमय से लिपे पुते किसी शुभ स्थान में अपने आसन पर बैठकर गणेश, मातृका पूजन, वृद्धिश्राद्ध, पुण्याहवाचन, आचार्य ऋत्विक्वरण सम्पन्न कर मण्डप से भूतोत्सारण करके मध्य में अति विशाल श्रीचक्र का निर्माण कर बाजे गाजे के साथ मण्डल प्रतिष्ठा कर सर्वप्रथम वास्तुमण्डल में बलि पूजा करे। तत्पश्चात् गुरुमण्डल, सर्वतोभद्र आदि मण्डलों में देवताओं का स्थापन एवं पूजन करके श्रीचक्र में कहे हुए स्थानों में उक्त संख्या वाले कलशों की स्थापना कर कलशों को अलंकृत कर कुण्डों में अग्निस्थापन करे।

द्वितीय दिन प्रात: उठकर न्यास एवं नित्यकर्म पूर्ण करके पुन: उक्त मण्डल के देवताओं का पूजन करके श्रीचक्रस्थ मध्यकलश में सपरिवार देवी का आवाहन करके एवं षोडशोपचार पूजन द्वारा आराधना कर एवं अन्य कलशों में षोडशनित्याओं का आवाहन एवं पूजन करके नित्यहोम, जप एवं नीराजन पर्यन्त कर्म दोपहर तक समाप्त करके तदुपरान्त मध्यरात्रि तक २०७३६ कालनित्याओं का कुम्भ में अभिमंत्रण करके रात्रि में अधिवास करे।

तृतीय दिवस–पूर्ववत् सबकुछ पूर्ण करके शिष्य के जन्म नक्षत्र में कुम्भ में सांगावरण देवी की पूजा करके मूलविद्या का अष्टोत्तर शत या अष्टोत्तर सहस्र जप करके नित्य की भाँति कुण्डों में आहुतियाँ देकर शेष पूजन पूर्ण करके वाद्यघोष एवं ब्राह्मणों के आशीर्वाद के साथ गुरु पहले से निमंत्रित देवता स्वरूप शक्ति एवं साधकों के साथ स्वयं प्रधान कलश को उठाकर पूर्वोक्तविधि से अभिषेक करे। पुन: शक्ति सामयिक भी कलश उठाकर अभिषेक करें।

तत्पश्चात् गुरु सुन्दर वस्त्रादि से अलंकृत शिष्य को दिननित्या, पर्यायनित्या उदयाक्षरादि का अपने क्रम से उपदेश करे। शिष्य भी उस दिन से व्यवधान रहित रूप से गुरूक्त क्रम का पालन करे। यदि किसी कारण व्यवधान हो जाय, तो शिष्य मूलमंत्र का अष्टोत्तर सहस्र जप, प्रायश्चित्त के रूप में

करे। इसी प्रकार व्यवधान के दिन के लिए प्रत्येक संध्या, षष्टिजप, घटिकाजप, के लिए अष्टोत्तर शतजप करके ही अगले दिन के क्रम का पालन करे।

तत्पश्चात् शिष्य गुरु को एवं ऋत्विजों एवं शक्ति-सामयिकों को दीनों, अनाथों को द्रव्यादि की दक्षिणा देकर सब सन्तुष्ट हो गये ऐसा अनुभव करते हुए चौथे दिन अपने घर में गुरु एवं शक्ति सामयिकों के साथ महापूजा करके ब्राह्मणों दीनों, अन्धों, अनाथों को भोजन दक्षिणा देकर सन्तुष्ट करे, यह पूर्णाभिषेक का विधान है।

यदि इस प्रकार का विस्तृत एवं विशाल आयोजन संभव न हो, तो श्रीचक्र का निर्माण करके कलशादि स्थापित करके एवं सावरण पूजा के उपरान्त अभिषेक करे। यदि ९६ कलशों की स्थापना भी संभव न हो, तो मध्य त्रिकोण के बिन्दु स्थान में खारीतोयपूरित कुम्भ की स्थापना कर पूजन और अभिषेक करे। यह पूर्णाभिषेक की संक्षिप्त विधि है।

## नैमित्तिक पूजा

दीक्षित शिष्य पूर्णाभिषेक प्राप्त करके तथा पुरश्चरण करके नित्यपूजन में तत्पर रहते हुए नैमित्तिक पूजन करे। जो नित्य अर्चन करते हैं, उन्हें विशेष दिवसों पर महापूजा करनी चाहिए। शास्त्र का निर्णय है कि नित्यार्चन दिन में, नैमित्तिकार्चन रात्रि में तथा काम्यकर्म कर्मानुसार दोनों में करना चाहिए। (कुलार्णव) विशेष दिवसों पर की जानेवाली महापूजा ही विशेष पूजा कही जाती है

श्रीविद्यारत्नाकर के अनुसार कृष्णाष्टमी, कृष्णचतुर्दशी, अमावास्या, पूर्णिमा तथा संक्रान्तियाँ।(कुलार्णव) तंत्रराजतंत्र के अनुसार पूर्वोक्त अतिरिक्त युगादि दिन, पुष्ययुक्त नक्षत्र रविवार पीठोपपीठ गमन, देशिकागमन, वीरमहायोगिदर्शन, तीर्थगमन, व्रत-दीक्षादि उत्सव दिन, जिस दिन दिनाक्षर उदयाक्षर एवं युगाक्षर एक हों।

इसी प्रकार गुरु, परगुरु, परमेष्ठि गुरु के जन्मवार, तिथि, नक्षत्र तथा स्वयं के जन्मवार, तिथि, नक्षत्र, विद्या प्राप्ति का दिन, गुरु का क्षयदिवस, ये भी विशेष दिवस है।

(काल एवं कर्तव्यता का निर्णय यह है– कि संक्रान्ति के अतिरिक्त सभी पर्वाचन, सूर्यास्त से दश घटीरूप रात्रि के पूर्वार्ध में करने चाहिए। संक्रान्ति में उन घटियों में करे, जिनमें पुण्यकाल हो। तिथियों में यदि तिथि की व्याप्ति दो दिन की हो, तो जिस दिन अधिक हो, वही ग्राह्य है। यदि व्याप्ति समान हो, तो प्रा का ग्रहण करे। तिथि के ह्रास–वृद्धि क्रम से चतुर्दशी एवं अमा यदि एक ही दिन पूजा काल में व्याप्त हों, तो एक ही पूजा होगी। संक्रान्ति की व्याप्ति यदि दिन में है। तो नित्यार्चन से दोनों की पूर्ति हो जायेगी। यदि कहीं चार नैमित्तिका एक साथ हों, तो एकतंत्र से (एकार्चन से) ही महापूजा होती है– श्रीविद्यारत्नाकर)।

इन अवसरों पर उदारता से शक्ति सामयिकों के साथ उल्ला पूर्वक विशेष पूजा करके शास्त्र के अनुसार गुरु एवं सामयिकों को सन्तुष्ट करे। गुरु के पर्व दिनों में गुरुपंक्ति की पूजा करके उतनी ही संख्या में साधकों का उसी–उसी नाम से पूजन करके दक्षिणादि देकर उन्हे प्रसन्न करे।

द्रव द्रव्य के संमर्पण में तीन पक्ष है– प्रधान देवता के साथ एक सौ तिरपन देवताओं को पृथक् पृथक् निवेदन करे या प्रधान देवता के साथ अंगदेवी, नित्या, अमुकौघ, अणिमादि, मातृदेवी, मुद्रादेवी, कामेश्वरी देवी, नित्याकला अनंगकुसुमादि प्रत्येक आवरण देवता की समष्टि रूप से पूजा करे अथवा प्रधान देवता को पृथक् निवेदित करके एक पात्र में शेष सबके लिए निवेदन करे। यदि हिमोदक आदि हो, तो एक बड़े पात्र में रखकर दूसरे पात्र से निकालकर निवेदन करके पात्रान्तर में डालता जाय अथवा एक ही पात्र में रखकर सब देवताओं को एक साथ निवेदित कर दे।

कठिन द्रव्य, हो तो यथाशक्ति प्रत्येक को या सबको एक साथ निवेदित करे, किन्तु पवित्रारोपण एवं दीपदान में तो प्रथम पक्ष के अनुसार प्रत्येक के लिए पृथक्–पृथक् निवेदन करे।

## चैत्रपूर्णिमा-दमनक पूजा-वसन्तोत्सव

चैत्रशुक्ल चतुर्दशी को सायं प्रार्थनापूर्वक दमनक के उपवन में जाकर पूजा के लिए पर्याप्त दमनक के वृक्षों को अस्त्र मन्त्र से उखाड़कर या वैसा संभव न हो, तो उसके गुच्छों को चाकू से काट कर यदि यह भी संभव न हो, तो बाजार से खरीद कर लाकर किसी शुद्ध पात्र में मूल मंत्र से शुद्ध जल से अभ्युक्षण करके 'ऐं ह्रीं श्रीं दमनकाय अमुकं कल्पयामि' इस प्रकार पंचोपचार से पूजन करके किसी हल्के वस्त्र से ढककर यागमन्दिर में ही किसी पवित्र स्थान में रख दे और रात्रिजागरण करे। यह अधिवासन है। यह सम्भव न हो तो तत्काल लाकर भी कर सकते हैं।

अब पूर्णिमा के दिन प्रधान देवी की पूजा के अनन्तर

षोडशार्णे जगन्मात: वाञ्छितार्थफलप्रदे। हृत्स्थान् पूरय मे कामान् देवि कामेश्वरेश्वरी' इस प्रकार प्रार्थना करके नित्यक्रम से पूजन क्रम में सभी देवताओं की दमनक से पूजा करके हवन एवं मूल मंत्र जप पूर्ण कर श्रीगुरु की पूजा करे। शक्ति एवं सामयिकों का सम्मान करके उनके एवं अन्य ब्राह्मणों के साथ भोजन करे। मुख्य काल में करना सम्भव न हो, तो चैत्र, वैशाख एवं ज्येष्ठ मास की किसी पक्ष की अष्टमी, नवमी एवं चतुर्दशी में करें। (विस्तार से पूजनविधान ग्रन्थ में पृष्ठ ३९६–३९७ में देखें)

इस पूर्णिमा में वसन्तोत्सव का भी विधान है। इसलिए संकल्प में दमनार्पण एवं वसन्तोत्सव दोनों का संकल्प करे और पूजा एक तंत्र से करे। इसके लिए तत्काल उपलब्ध, चन्दन, कर्पूर आदि युक्त कल्हार एवं आम्रमंजरी आदि अपेक्षित है।

### वैशाखमास कृत्य

वैशाखी पूर्णिमा को हेमन्त में संचित तुषारजल से अथवा कर्पूर, कस्तूरी आदि से सुगन्धित शीतल जल से नैवेद्यार्पण करे। शेष पूर्ववत् है।

### ज्येष्ठमास कृत्य

ज्येष्ठ की पूर्णिमा को केला, कटहल, आम आदि फल प्रधान देवता को अर्पित करे या उनसे अर्चन करे। शेष कृत्य समान है।

### आषाढमास कृत्य

श्रीदेवी की पूजा में कुंकुममिश्रित चन्दन का अर्पण करे। जाती पुष्प से सावरण अर्चन कर ताम्बूल में लवंग, इलायची एवं कंकोल रखकर अर्पित करे।

### श्रावणमास कृत्य

श्रावणी पूर्णिमा में पवित्रारोपण (यज्ञोपवीत समर्पण) मुख्य कृत्य है। पवित्र बनाने का विधान ग्रन्थ में वर्णित है। कम से कम देवी के लिए तीन, हवन के लिए एक, श्रीगुरु के लिए, अपने लिए एवं सामयिकों के लिए तथा शिष्यों के लिए पवित्र आवश्यक है। यदि उक्त तिथि में न हो सके, तो मिथुन से तुला संक्रान्ति के बीच कृष्णाष्टमी, कृष्णचतुर्दशी एवं पूर्णिमा में करना चाहिए।

### भाद्रपदमास कृत्य

केतकी के पुष्प और न मिले, तो केतकी के पत्रों से सभी देवताओं का पूजन करे। यदि पुष्प हो उसका केसर निकाल देना चाहिए, ऐसा श्रीगुरु का कथन है (श्रीविद्यारत्नाकर)।

### आश्विनमास कृत्य

तंत्रराज के अनुसार शुक्ल प्रतिपदा से पूर्णिमा पर्यन्त प्रयोग करना चाहिए। प्रतिपदा की रात्रि में पुष्प नैवेद्यादि पूजाक्रम पूर्ण करके प्रधान देवता के लिए सौ आहुतियाँ एवं आवरण देवताओं के लिए उसका दशांश हवन करके हवन के समान संख्या में जप करके एक अविवाहित कन्या को पूर्व में ही निमंत्रित करके आसन पर बैठाकर उसमें देवी का आवाहन करके बामा मंत्र से पंचोपचार पूजन करके यथाशक्ति नैवेद्य, वस्त्र, आभूषण और शृंगार द्रव्य निवेदित करे। इसी प्रकार द्वितीया से वृद्धिक्रम से दो सौ होम जप तथा दो कन्या पूजन और पूर्णिमा को सोलह सौ होम जप एवं सोलह कन्या पूजन करे। यह एक पक्ष है। दूसरा पक्ष यह है कि जैसे सामान्य से होम जप चलेगा, वैसे ही सामान्यक्रम से प्रतिदिन एक कन्या पूजन भी होगा। इनमें से किसी एक पक्ष का आश्रय ले। तिथि की वृद्धि हो, तो दोनों तिथियों में एक सौ होम जप कन्यापूजन और यदि तिथि ह्रास हो, तो एक ही दिन में दोनों तिथियों का होम जप अर्चन करे। इससे विद्या सिद्ध हो जाती है। नवमी को ही नौ कन्याओं का पूजन या तीन या पाँच का पूजन भी शक्ति के अनुसार करने की परम्परा है। हवन भी प्रतिदिन न करके नवमी को ही पूर्ण करे।

कुलार्णव में मत में नवरात्र पक्ष है, इसमें एकोत्तर वृद्धि से प्रतिदिन एक कन्या का पूजन करे। होम जपादि एक जैसा करे। किन्तु यह स्वतंत्र है। पूर्णिमा का अंग नहीं है, अतः पूर्णिमा का नैमित्तिक पूजन स्वतन्त्र कर्तव्य है।

नवरात्र पूजन में विशेष है– प्रतिदिन एक वर्ष से नव वर्ष पर्यन्त, स्कन्दपुराण के अनुसार दो वर्ष से दशवर्ष पर्यन्त की क्रमशः एक-एक कन्या का प्रतिदिन पूजन करे। इनके नाम इस प्रकार है। प्रतिपदा को शुद्धा, द्वितीया बाला, तृतीया ललिता, चतुर्थी मालिनी, पंचमी वसुन्धरा, षष्ठी सरस्वती, अष्टमी गौरी, नवमी दुर्गा इनकी नाम मंत्र से जैसे शुद्धायै नमः आदि पूजन करे। अथवा नवयौवना सुलक्षणा सुवासिनी पूजन करे। इनके नाम इस प्रकार हैं– १. हृल्लेखा, २. गगना, ३. रक्ता, ४. महोच्छुष्मा, ५. करालिका, ६. इच्छा, ७. ज्ञाना, ८. क्रिया, ९. दुर्गा।

इनके पूज्य अपूज्य लक्षण ग्रन्थ में देखें।

यह नवरात्र पूजन वर्ष में चार बार होता है– चैत्र, आषाढ, आश्विन, तथा पौष। चैत्र एवं आश्विन प्रायः प्रसिद्ध हैं, इसमें अपने वैभव के अनुसार पूजन करना चाहिए। इसमें नवरात्र न हो सके तो सप्तरात्रि, पंचरात्रि, त्रिरात्रि या उसी तिथि में नवरात्र का उत्सव करे।

## कार्तिकमास कृत्य

कार्तिक पूर्णिमा को कुंकुम से देवी की पूजा करके कुण्ड या स्थण्डिल में अग्निस्थापन करके नित्यहोम क्रम से हवन करके शर्करा एवं दूध से सने आटे के बने हुए घी से परिपूर्ण कर्पूरयुक्त वत्ती से युक्त दीपों से सांग सावरण देवी के लिए दीपदान करे।

वहाँ सुन्दर समतल भूमि में सिन्दूर आदि से बड़ा श्रीचक्र बनाकर उस पर देवी का आवाहन करके मध्य में बिन्दुचक्र में सोलह पूर्ववत् बने दीप जलाकर मूल विद्या से देवी के सम्मुख स्थापित कर समर्पण करे। श्रीचक्र में पूज्य नित्या आदि समस्त आवरण देवताओं के लिए उनके मंत्रों से एक--एक दीप का दान करे। इतने दीपदान में असमर्थ, हो तो एक पात्र में नव योनि चक्र या अष्टदलकमल आदि कुंकुम से बनाकर उसमें पूर्वोक्त रूप से नौ दीप जिनमें से आठ योनियों या दलों मे और एक को केन्द्र में स्थापित कर देवी की पूजा करके उत्सर्गपूर्वक समर्पण कर दे।

## मार्गशीर्षमास कृत्य

मार्गशीर्ष पूर्णिमा में कर्पूर युक्त नारियल के जल से अर्घ्य-स्थापन करके सुगन्धित पुष्पों से पूजन करके उड़द के आटे से बने पूये (बड़े) नैवेद्य में अर्पित करे।

## पौषमास कृत्य

पूर्णिमा की रात्रि में चिनी या गुड़ मिले हुए दुग्ध का नैवेद्य अभीष्ट, प्राप्ति के लिए समर्पित करे।

## माघमास कृत्य

माघ मास में पूर्णिमा को श्वेत या काले तिलों से देवी का पूजन करके शर्करा मिश्रित दूध तथा मालपुवे का भोग लगावे।

## फाल्गुनमास कृत्य

फाल्गुन में कमल या सोने चाँदी के फूलों से कल्हार या महुए के पुष्प से पूजन करे। इसी प्रकार युग मन्वादि के अवसर पर ऐसे ही पूजनादि करे।

श्रीविद्यारत्नाकर के अनुसार नैमित्तिकार्चन विधि से श्यामा, वार्ताली आदि भी अर्चन करना चाहिए। सर्वत्र अमुक पूर्णिमा को अमुक देवता का अमुक द्रव्य से पूजन करुँगा ऐसा संकल्प करे।

अधिमास (मलमास) पड़ने पर जिस मास में पड़े उस मास के कृत्य को दो बार करे और यदि क्षयमास हो, तो दो मास का कृत्य दूसरी पूर्णिमा पर सम्पन्न करे।

यदि नैमित्तिकार्चन का मुख्य एवं गौणकाल भी व्यतीत हो जाय और अर्चन न हो सके, तो मूलमंत्र का एक सहस्र जप प्रायश्चित्त के रूप में करे, ऐसा तंत्रराज का कथन है। परशुरामकल्पूसत्र में काम्यकर्मों में हवन का विधान है। उपासना का उल्लेख नहीं है, किन्तु विशेष अवसरों पर देवी का अर्चन अभ्युदय कारक ही है, ऐसा श्रीविद्यारत्नाकर का मत है।

यदि ऊर्ध्वाम्नायादि आम्नाय देवताओं की दीक्षा हो, तो पूर्वोक्त विधि से ऋत्विजों को उन–उन मन्त्रों से देवताओं का यजन एवं हवन करना चाहिए। नवग्रह पूजा ईशान की वेदी में आगमोक्त या वैदिक विधि से करनी चाहिए, ऐसा सम्प्रदाय है। षड्दर्शनाङ्गभूत प्रधानविद्या की दीक्षा के क्रम में षड्दर्शन में अङ्गरूप से जो मंत्र कहे गये हैं उन्ही से ऋत्विजों एव सामयिकों को होम, जप, पूजा आदि करना चाहिए। गुरु को उसी प्रकार साङ्गोपाङ्ग रूप से उपदेश करना चाहिए। जहाँ वैदिक दर्शन की प्रधानता से उपदेश हो वहाँ श्रुति-स्मृति में उक्त विधि से ही करना चाहिए, यह विशेष है। शेष सब समान है।

वैदिक दर्शन दीक्षा में प्रथम गणेश पूजन करके ही मण्डप पूजा होती है। शान्ति पाठ पुण्याहवाचन के अनन्तर आचार्य एवं ऋत्विजों का वरण होता है। वरण में १ आचार्य, पूर्व कुण्ड में गायत्री का हवन करने के लिए १ तथा अन्य दिशाओं में कुण्डों मे हवन के लिए ७, कुल नौ ब्राह्मणों का वरण करे। इसी प्रकार पूर्वद्वार पालन के लिए दो ऋग्वेदी, दक्षिणद्वार पालन के दो यजुर्वेदी, पश्चिमद्वार पालनार्थ दो सामवेदी एवं उत्तर द्वारपालनार्थ दो अथर्ववेदी– इस प्रकार आठ एवं एक पुस्तकाचार्य कुल नौ का वरण करे। अत: कुल अट्ठारह वरण होंगे।

अनन्तर मण्डपपूजन, कलशस्थापन, पूजन, सर्वतोभद्रदेवता पूजन, पीठदेवता पूजन, अधिदेवता पूजन लोकपाल पूजन,. क्षेत्रपाल पूजन सब श्रुति एवं स्मृति के मन्त्रों से करे। देंखे त्रयोदश श्वास पृ.२२०-२२८।

इन दीक्षाओं में षडध्वशोधन में जो भेद है, वह इस प्रकार है— शैवी दीक्षा में शिष्य को कुण्ड के समीप में ले जाकर दिव्य दृष्टि से देखकर उसके हृदयकमल में स्थित जीवात्मा का भूतशुद्धि परिपाटी से ब्रह्मरन्ध्र मार्ग से देह से निकालकर रूपदृष्टि विधि से योग बल से अपनी आत्मा में जोड़कर शिष्य का षडध्वशोधन करे। तत्पश्चात् शिष्य के पैरों में निवृत्ति प्रतिष्ठा, विद्या, शान्ति, शान्त्यतीता इस पञ्चकलात्मक कलाध्वा का चिन्तन कर, उसके लिंग प्रदेश में शिव, शक्ति, सदाशिव, ईश्वर, शुद्धविद्या, माया, कला, विद्या, काल, राग, नियति, पुरुष, प्रकृति अहंकार, बुद्धि, मन, श्रोत्र, त्वक्, चक्षु, जिह्वा, घ्राण, वाक्, पाणि, पाद, पायु, उपस्थ, शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथ्वी रूप छत्तीस तत्त्वरूप शिवतत्त्वाध्व का ध्यान करे। ऐसा शैवी दीक्षा में है।

वैष्णवी दीक्षा में जीव, प्राण, बुद्धि, मन, श्रोत्रादि एवं वाक् आदि दश इन्द्रियों शब्द आदि पंचतन्मात्राएँ, आकाश, आदि पंचभूत, सोम, सूर्य अग्निमय तेजत्रितय, वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न से अनिरुद्ध इन ३३ तत्त्वोपचार का उपदेश करे, यही शोधन है।

सौर दीक्षा में— भूत, पृथिव्यादि पाँच तन्मात्रा शब्दादि पाँच, ज्ञानकर्म भेद इन्द्रियाँ दश से मन, अहंकार, बुद्धि, प्रधान प्रकृति इनका ज्ञान करा देना ही शोधन है।

शक्ति दीक्षा में निवृत्ति आदि पाँच कलायें (शैव दीक्षा में देखे) बिन्दु, नाद, सदाशिव, शिव ये दश तत्त्व है। त्रिपददीक्षा में आत्मा, विद्या, शिव आदि को विपरीत क्रम से शिव, विद्या, आत्मा एवं सर्वतत्त्व विद्या सात तत्त्व है। इस प्रकार उक्त दीक्षा में उनके अध्वा का चिन्तन करे।

गाणपत्य दीक्षा में शैवी दीक्षा के क्रम से ही अध्व शोधन होता है।

## कालीमत का पूर्णाभिषेक

कालीमत में पूर्णाभिषेक हेतु मण्डप सत्ताइस हाथ लम्बा चौड़ा बनेगा। मण्डप के बीच में नौ हाथ की वेदी बनाकर उसके बीच में कलश स्थापित होगा और मण्डप की आठों दिशाओं में आठ कुण्ड बनाये जायेंगे। उक्त वेदी में श्रीचक्र का निर्माण करके पूर्ववत् कलश स्थापन करके प्रातःकृत्य से लेकर पीठन्यासान्त कर्म पूर्ण करके श्रीगुरु अपने शरीर में शक्ति-न्यास करे। संकल्पपूर्वक त्रितारी की आवृत्ति से षडङ्गन्यास करके पहले उक्त न्यास मंत्रों से पुनः मातृका से न्यास करके षट्चक्र में भेदन कर कुण्डलिनी शिव में विलीन हो गयी, ऐसी भावना करके उल्लिखित मंत्रों से आत्मरक्षा करके मंत्र एवं विद्या की महिमा का स्मरण करते हुए कुछ मंत्रों का जप करके आत्मदेह में कामकला का ध्यान करे। पुनः न्यास की भावना से 'शक्तिरुद्रमयं देहं से 'तस्य घातो भविष्यति' इस प्रकार १०५.१/२ श्लोकों का पाठ करके स्वयं महाशक्ति न्यास करके एवं शिष्य को महाशक्ति न्यास कराकर अन्तर्याग करे।

मूल से तीन प्राणायाम करके सामान्य अर्घ्योदक से सामने चतुरस्र बनाकर 'ॐ ह्रीं हंसः सोऽहम् स्वाहा' इस आत्ममंत्र से सहित एवं कलशोदक के सहित आधार आत्मपात्र को स्थापित कर अपने देह

एवं शिष्य के देह को श्रीचक्र के रूप में भावित कर समष्टि विद्या से अपने हृदय में पुष्पाञ्जलि, देकर गन्ध माला आदि उपचारों से अपने को अलंकृत करके तत्त्वचतुष्टय का शोधन करे। आत्मतत्त्वात्मक स्थूल देह, विद्यातत्त्वात्मक सूक्ष्म देह शिव तत्त्वात्मक कारण देह एवं सर्वतत्त्वात्मक स्थूल, सूक्ष्म एवं कारण महाकारण को शोधन करे। विधि इस प्रकार है।

अपने हृदय में क्रमशः ऐं अं १६ अःभूमिजीवसर्वात्मने अं आं ऐं "इदं विष्णुर्विचक्रमे०" (१। २२। १७) इदन्तापत्रयसम्भूत- महत्तापरमामृतम्। पराहन्तामये वह्नौ जुहोमि शिवरूपतः।। मूल मंत्र से आत्मतत्त्व रूप स्थूल देह का शोधन करता हूँ, ऐसा कहकर आत्मपात्र से कुछ हेतु स्वीकार करके पुनः विद्यातत्त्वात्मक सूक्ष्म देह का, क्लीं कं खं इत्यादि २५ शिवशक्तिसदाशिवेश्वरशुद्धविद्यारागकालनियति- विद्यापुरुषप्रकृत्यहङ्कारश्रोत्रत्वक्नेत्रजिह्वाघ्राणमनोबुद्धिवाक्पाण्यात्मने कं २५ क्लीं "सुरावन्तं बर्हिषदं सुवीरं यज्ञं हिन्वन्ति महिषानमोभिः। दधानाः सोमं दिवि देवतासु मादेमेन्द्रं यजमानाः स्वर्काः।।" अन्तर्निरन्तर- निरिन्धनमेधमाने मोहान्धकारपरिपन्थिनि संविदग्नौ। कस्मिंश्चिदद्भुतमरीचिविकासभूमौ विश्वं जुहोमि वसुधादिशिवावसानम्।' मूल का उच्चारण करते हुए विद्यातत्त्वरूप सूक्ष्म देह का शोधन करता हूँ ऐसा कहकर कुछ हेतु पुनः स्वीकार करके सौः यं रं १० पादपायूपस्थशब्दस्पर्शरूपरसगन्धाकाशवाय्वग्निसलिलात्मने यं १० "वाममद्यसवितवर्वाममु श्वो दिवे दिवे वाममस्मभ्यं सावीः। वामस्य हि क्षयस्य देव भूरे रया धिया वामभाजः स्याम" (य० ८। ६)।। तृप्यन्तु मातरः सर्वा भैरवाः सविनायकाः। क्षेत्रपालाश्च योगिन्यो मम देहे व्यवस्थिताः।। मूल का उच्चारण करते हुए अं ५१ भूमिजीवसर्वात्मशिवशक्तिसदाशिवेश्वरशुद्धविद्याराग- कालनियतिविद्यापुरुषप्रकृत्यहङ्कारश्रोतत्वक्नेत्रजिह्वामनोबुद्धिवाक्पाणिपादपायूपस्थशब्दस्पर्शाकाश- वाय्वग्निसलिलात्मने अं ५१ ऐंक्लींसौः धर्मार्थमहविर्दीप्ते आत्माग्नौ मनसा स्रुचा। सुषुम्नावर्त्मना नित्यमक्षवृत्तीर्जुहोम्यहम्"।। मूलं० सर्वतत्त्वात्मने स्थूलसूक्ष्मकारणमहाकारणदेहं शोधयामि स्वाहा, इससे स्थूल, सूक्ष्म, कारण महाकारण देह का शोधन करता हूँ– ऐसा कहकर कुछ हेतु पुनः स्वीकार करके, पुनराधारे (कुण्डे) अनादिवासनेन्धनज्वालिते आत्मचतुष्काकारचतुरस्रे कुण्डलिन्यधिष्ठितं चिदग्निं ध्यात्वा, मूलं० "हंसः चिदग्निमण्डलाय नमः" इति मनसा सम्पूज्य, मनसैव "पुण्यं जुहोमि स्वाहा"। एवं पापं० कृत्यं० अकृत्यं० सङ्कल्पं० विकल्पं० धर्मं० अधर्मं० चेति हुत्वा, आत्मपात्रं हस्ते सङ्गृह्य मूलं० हंसः "इतः पूर्वं प्राणबुद्धिमनोऽहङ्कारदेहधर्माधिकारतो जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्यवस्थासु मनसा वाचा कर्मणा हस्ताभ्यां पद्भ्यामुदरेण शिश्ना यत्स्मृतं यदुक्तं यत्कृतं तत्सर्वं गुरुदेवतायै समर्पितमस्तु स्वाहा"। ऐसा कहकर आत्म पात्र का सम्पूर्ण हेतु लेकर पात्र को आधार पर रखकर आधार से ब्रह्मरन्ध्र तक व्याप्त कुण्डलिनी का देवी रूप में ध्यान करते हुए अक्षमाला से यथाशक्ति मूलमंत्र का जप करके "मायान्ततत्त्वे सदहं शिवोऽहं शक्त्यन्ततत्त्वे चिदहं शिवोऽहम्। शिवान्ततत्त्वे सुखदः शिवोऽहमतः परं पूर्णमनुत्तरोऽहम्।। दैशिकवागुपदेश- विनश्यद्देहमरुन्मयशून्यविकल्पः। अद्वयबोधविमर्शसुखः सन्नद्य शिवोऽस्मि शिवोऽस्मि शिवोऽस्मि" इस प्रकार का अनुसंधान करते हुए षोडशाक्षरी के तीन खण्ड करके शिष्य के देह में बाला के कूटत्रय की

भाँति संशोधन करके पीठ पर बिठाकर स्वयं गुरु प्रधान कलश लेकर तथा ऋत्विक् एवं सामयिक अन्य कलशों को लेकर उन-उन मंत्रों का उच्चारण करते हुए प्रमुख गुरु अभिषेक करे और पश्चात् अन्य ऋत्विक् और सामयिक भी अभिषेक करें।

पुन: वस्त्र, माला आदि से अलंकृत शिष्य को श्रीचक्र पर बिठाकर, पराप्रसाद श्रीषोडशार्णविद्या भेद, षट्शाम्भवक्रमचारणविद्या, आम्नाय, समया, पञ्चसिंहासन, षड्दर्शन, पञ्चपंचिका गण, श्रीविद्यादिवृन्द भेदादिदशमहाविद्या, शैव, वैष्णव, गाणपत्य सौर, शाक्तविद्या गुरुपादुकाविद्या, षोडशनित्या विद्या, महाषोढोक्तविद्यादि उर्ध्वाम्नायक्रम का सम्पूर्ण उपदेश करे।

अपने गुरुक्रम का भी उपदेश करे शिष्य भी गौ, भूमि हिरण्य आदि बहुमूल्य दक्षिणा से गुरु को प्रसन्न करके तथा ऋत्विक् सामयिकों को भी दक्षिणा से सन्तुष्ट करके रात्रि में महापूजा करके अगले दिन अन्ध एवं दरिद्रों के साथ ही ब्राह्मणों को भोजन एवं दक्षिणा से तृप्त करके गुरु की आज्ञा से उस समय से लेकर अनुग्रहादि करे। यह कालीमत का पूर्णाभिषेक है।

**।। इस प्रकार अनन्तानन्दनाथशिष्य उमानन्दनाथशिष्य षोडशानन्दनाथशिष्य दत्तात्रेयानन्दनाथ विरचित श्रीविद्यार्णवतन्त्र के पञ्चदश श्वास की भावविवृति पूर्ण हुई।। १५।।**

# अथ षोडश श्वास

## भाव-विवृत्ति

### पुरश्चरणविधि

जिस प्रक्रिया से मूलमन्त्र सिद्ध हो सके और उस सिद्धमन्त्र का चतुर्विध पुरुषार्थ में विनियोग हो सके, उस साधनापद्धति को पुरश्चरण कहते हैं। इसमें मन्त्र में विनियोग के अनुरूप कर्म सम्पन्न करने की शक्ति आ जाती है। अत: शक्तिसम्पादक क्रिया पुरश्चरण कहलाती है। प्रपंचसार में श्री शंकराचार्य ने पुरश्चरण को पूजा, जप, होम रूप अंगत्रयात्मक माना है। कुलमूलावतार एवं वैष्णवतन्त्र में जप होम तर्पण अभिषेक एवं ब्राह्मण भोजन रूप पञ्चाङ्ग कहा गया है। कुछ लोग जप, होम, तर्पण, स्वाभिषेक, अघमर्षण, सूर्यार्घ्य, जलपान, प्रणाम, देवपूजन तथा ब्राह्मण भोजन ये दश अंग हैं– ऐसा कहते हैं।

जप का हवन कितना हो इस पर मतभेद है, तथापि जप दशांश हवन आदि का विधान देखने को मिलता है। वस्तुत: अपने कल्पोक्त रूप में करना ही उचित है। मन्त्रजप कितना हो, इसमें भी मतभेद है, किन्तु श्रीविद्या के पुरश्चरण में तीन लक्ष जप का विधान ही श्रीविद्यार्णव ने मान्य माना है।

### मन्त्र पुरश्चरण का स्थान

समुद्रतीर, समुद्रगामिनी पुण्यनदीतट, विष्णुमन्दिर, अपने गृह का एकान्त भाग, गोशाला, अश्वत्थ या बिल्वमूल, पश्चिमाभिमुख वृषशून्य शिवालय, गुरुसन्निधि में पुरश्चरण का प्रारम्भ करे। पुरश्चरण में संकल्पित जप पूर्ण होने पर हवन आदि की मात्रा क्या हो, इस पर भी बहुत मतभेद है। किन्तु बहुमत से जप का दशांश हवन, हवन का दशांश तर्पण एवं तर्पण का दशांश ब्राह्मणभोजन का विधान मिलता है। पुरश्चरण में कम से कम मन्त्र की कितनी संख्या हो, इस पर भी अनेक मत हैं। मन्त्र के अक्षर लक्षजप की परम्परा है । इस प्रकार षोडशी श्रीविद्या में सोलह लाख एवं कलियुग में चतुर्गुण होती है तो ६४ लाख होती है, किन्तु श्रीविद्यार्णवकार ने कम से कम तीन लाख जप का निर्णय किया है। वैसे गुरु की आज्ञा से ही पुरश्चरण की संख्या निर्धारित करनी चहिए।

इसी क्रम में कूर्मचक्र का भी विचार कर आसन लगाना चाहिए।

### कूर्मचक्र विधान

पूर्व पश्चिम आयत तथा दक्षिण उत्तर आयत चार रेखायें खीचकर उसमें नवकोष्ठ बनावे। उन कोष्ठों में पूर्वादि क्रम से चक्र से कं, चं, टं, तं, थं, यं, शं इन सात वर्गों को सात कोष्ठों में लिखकर ईशान कोष्ठ में लक्ष' लिखकर मध्य कोष्ठ को नव कोष्ठों में बाँटकर पूर्वादि क्रम से दो–दो स्वरों के क्रस से सोलह स्वरों को आठ कोष्ठों में लिखे। इस प्रकार कूर्चचक्र बनाकर मध्य में बने नौ कोष्ठों के मध्य कोष्ठ से प्रारम्भ करके अमृत, वृषम, शैलराज, वासुकि, अर्थकृत, शक्ति, पद्मयोनि, महाशंख, छाया, छत्र इन नौ क्षेत्रपालों का नाममन्त्र से पूजन करे।

कूर्म चार प्रकार का है— १. पृथ्वीधारण कूर्म, देशगत, ग्रामगत, गृहगत। इसमें जो ग्राम या घर का नाम है, उसका आदि अक्षर मुख होता है। तदनन्तर दोनों पार्श्व, दोनो हाथ, कुक्षि, दोनों पैर एक पूँछ तथा मध्यपृष्ठ है। इनमें से मुख, दोनों हाथ तथा पृष्ठ ही सर्वसिद्धिकारक हैं। शेष अग्राह्य हैं। देश के नाम में व्यंजन की प्रधानता है तथा ग्राम के नाम में स्वर-व्यंजन दोनों की प्रधानता है, गृह में स्वर की प्रधानता है। स्वर के बाहरी कोष्ठ में मुख होता है। (ग्राम या गृह का जो नाम है, वह स्वर जहाँ है, वही कूर्म का मुख है, मध्य में कूर्मपृष्ठ है तथा मुख से नीचे दो कोष्ठकों में हाथ है। इन्हीं में से स्थान का निश्चय करे।) दीपक भी वहीं जलावे।

कुरुक्षेत्र, प्रयाग, गंगासागर, महाकाल (उज्जैन) काशी में दीप स्थान का विचार नही होता।

## जपमाला विचार

माला तीन प्रकार की होती है— १. मातृकाक्षरमयी २. मणिमयी, ३. करमाला। मातृकाक्षरमयी इसमें बिन्दु (अनुस्वार) से युक्त अ से लेकर क्ष कार पर्यन्त अनुलोम उच्चारण के बाद विलोम क्ष से अ तक सौ मणियाँ हुई पुनः क, च, ट, त, प, य, श, ल इन पर मन्त्र जपने से एक सौ आठ की पूर्ण माला होती है। इसे अक्षमाला कहते हैं। मन्त्र अनुलोम एवं विलोम के मध्य में बोलना चाहिए।

दूसरी माला मणियों की माला है। इन मणियो में—पुत्रजीव, शंख, मूंगा, रत्न, मोती, कमलबीज, स्वर्ण, रजतनिर्मित, मणियाँ कुशग्रन्थि, की मणियाँ स्फटिक एवं रुद्राक्ष ये प्रमुख अक्ष हैं। इन मालाओं के मणियों की संख्या की दृष्टि से सात्विक, राजस, तामस भेद किये गये हैं। एक सौ आठ दानों की माला सात्विक, चौवन दानों की माला राजस तथा सत्ताइस दानों की माला तामस कही जाती हैं। अन्य प्रकार की मणियाँ भी होती हैं, जो तांत्रिक प्रयोगों में आती हैं। जैसे हल्दी की माला आदि। मुख्यत: रुद्राक्ष, स्फटिक, कमलबीज की मालायें अधिक प्रचलित हैं। जिन पर प्राय: सभी देवताओं के मन्त्रों का जप विहित है। कुशग्रन्थि की माला केवल ब्राह्मणों के लिए विहित है।

## माला का संस्कार काल

विष्णु की माला द्वादशी पूर्वाह्ण में, शक्ति की माला अष्टमी, नवमी चतुर्दशी रात्रि में गणेश की चतुर्थी मध्याह्न में, शिव की त्रयोदशी दिन में, सूर्य की सप्तमी पूर्वाह्ण में, माला रचना प्रकार ग्रन्थ में विस्तार से वर्णित है। रुद्राक्ष की माला का संस्कार 'सद्योजात' मंत्र से पंचगव्य एवं शुद्ध जल से प्रक्षालन, वामदेव मंत्र से चन्दनानुलेपन, अघोरमन्त्र से धूप, तत्पुरुष मंत्र से गन्धादि का लेप करके 'ईशान' मंत्र से प्रत्येक मणि का शतवार या एक वार अभिमंत्रण करे और सुमेरु का अघोर मंत्र से अभिमंत्रण करे। (उपर्युक्त मंत्रों का ग्रन्थ में पूर्ण उल्लेख है, वही से देखें।) रुद्राक्ष की माला की मुख के अनुसार देवता की पूजा होती है।

इसी प्रकार कमलबीज आदि की माला का संस्कार इस प्रकार है। माला को अपने इष्ट देवता

के पूजा स्थान में रखकर इनमें गणेश, सूर्य, विष्णु, शिव, दुर्गा का पृथक् पृथक् आवाहन पूजन करके 'हौं' इस मंत्र से माला को पंचगव्य में डालकर पुनः शुद्ध करके पंचामृत में डालकर फिर शीतल जल से धोकर चन्दनादि से पूजाकर हौं मन्त्र का अष्टोत्तर शत जप करके, नवग्रह एवं दश दिक्पालों की पूजा करके अपने इष्ट मंत्र से धृत तथा तिल से हवन करके गुरु को दक्षिणा देकर और ब्राह्मणों को अन्न आदि से संतुष्ट करे। (विशेष– पूरी माला में एक ही प्रकार की मणियाँ हो। मणियों का मिश्रण जप के लिए निषिद्ध है।)

तीसरी माला करमाला– इस माला में तीन प्रकार से जप होता है। अंगुलियों पर जप, अंगुलियों के पोरों (पर्वों) पर जप तथा रेखाओं पर जप। कनिष्ठा से अंगुष्ठा तक बार–बार गणना अंगुलिजप है। कनिष्ठा आदि अंगुलियों की रेखाओं पर जप रेखाजप है। पर्व जप में कई प्रकार हैं। १. मध्यमा एवं अनामिका के दो पर्वों को सुमेरु मानकर अनामिका के मूल पर्व से प्रदक्षिणा क्रम से कनिष्ठा अनामा मध्यमाग्र एवं तर्जनी का समग्र तथा मध्यमा का अंत इस प्रकार दश की संख्या होती है। हथेली को थोड़ा संकुचित कर ले और अंगुलियों के बीच में छिद्र न होने दे, अन्यथा जप की शक्ति छिद्रों से टपक जाती है। बिना गणना के मन्त्र जप का फल राक्षस ले लेते हैं। अन्त अष्टवर्गों में प्रथम अक्षर क च ट त प य श ल से १०८ पूरा होता है। यह कुल मूलावतार का विधान है।

भैरवी तन्त्र के अनुसार अनामिका के मध्य से प्रारम्भ करके कनिष्ठा के क्रम से मध्यमा के मूल तक जप करे। इस प्रकार संख्या ९ होती है। अतः बारह बार जप करने पर संख्या १०८ होगी। इसमें तर्जनी वर्जित है। गौतम का भी यही मत है।

## पुरश्चरण के आरम्भ से पूर्व दिन का कृत्य

प्रातः नित्यकर्म से निवृत्त होकर, गुरु एवं ब्राह्मणों को भोजनादि दक्षिणान्त कर्म से प्रसन्न कर जप के स्थान में त्रिकोण, वृत्त या चतुरस्र मण्डल बनाकर क्षेत्रपाल का आवाहन कर त्रिकोण मण्डल में उनकी पूजा करके किसी आधार पर अन्न एवं व्यंजन सहित जलयुक्त बलिपात्र रखकर निम्नाङ्कित मंत्र से बलि प्रदान करे। (एह्येहि विद्विषि मुरु मुरु, भंजय भंजय, तर्जय तर्जय विघ्न विघ्न, महाभैरव क्षेत्रपाल बलिं गृह्ण गृह्ण स्वाहा।)

## जपारंभ के दिन का कृत्य

शुभ मास तिथि नक्षत्र आदि को शोधन कर नित्यकर्म से निवृत्त हो ब्राह्मणों से आज्ञा लेकर स्वस्तिवाचनपूर्वक 'सोमः सूर्यः' आदि मंत्र का पाठ करके कुश तिल जल अक्षत लेकर देश–काल आदि उच्चारण करते हुए 'अमुक मंत्रसिद्धिकामः मंत्रदेवता प्रसादसिद्धये इयत् संख्याकं मंत्र जपात्मकं पुरश्चरणम् अहं करिष्ये। ऐसा संकल्प करे। पुनः गुरु, गणपति, दुर्गा एवं माता को नमस्कार करके पूजा करके जप प्रारंभ करे।

हृदय में मंत्र देवता का ध्यान करके माला का पूजन कर अपने शिर में गुरु, कण्ठ में पीतवर्ण मूलमंत्र, हृदय में इष्टदेवता, और स्वयं को गुरु के चरणों का ध्यान करके भ्रूमध्यस्थ आज्ञाचक्र में गुरु, देवता, मंत्र एवं स्वयं का ऐक्य अनुभव करते हुए सुषुम्नामार्ग से उन्हें विशुद्धि चक्र में लाकर वहाँ देवता का ध्यान कर पुनः अनाहत चक्र में ले आकर वहाँ भी देवता का ध्यान करते हुए जपमाला को हृदय के पास ले आकर दक्षिण हस्त की मध्यमा अंगुलि पर माला रखकर तर्जनी का स्पर्श न करते हुए एकाग्र होकर मेरुदण्ड को सीधा रखते हुए शिर को झुकाकर मंत्रार्थ का चिन्तन करते हुए प्रातःकाल से दोपहर तक जप करके अन्त में प्रणव का उच्चारण करते हुए जप समाप्त कर माला को सिरपर रखकर पुनः प्राणायाम कर षडङ्गन्यास करके अर्घ्य जल से प्रागुक्त मंत्र से (देवता के दक्षिण हाथ में तथा देवी के वाम हाथ में) जप समर्पित करे।

अनुष्ठान समाप्त होने पर दशांश हवन, तर्पण, ब्राह्मण भोजन आदि करे। होम न कर सके, तो कम से कम होम संख्या का दूना जप करे। यह ब्राह्मण की विधि है। क्षत्रिय वैश्य चतुर्गुण जप करें। अनन्तर होम संख्या के दशांश से चन्दनादि से वासित जल से अपना अभिषेक करे। अभिषेक के दशांश उत्तम भोज्य पदार्थों से उक्त संख्यक ब्राह्मणों को भोजन करावे। पुनः स्वयं भोजन करे।

## भोज्य पदार्थों की तालिका

भिक्षान्न (आमान्न के रूप में) रात्रि में एक बार हविष्यान्न या कन्द मूल फल का आहार, गोग्रास निकाल कर करे। हेमन्त में उत्पन्न धान (चावल) नीवार (तिन्नी) साठी के चावल, श्यामाक, यव, गुडवर्जित चिनी आदि, काला तिल, मूँग, मटर; केमुक छोड़कर कन्द (शकरकन्दी, आलू आदि) नारियल, केला, लवली, कटहल, आम, आँवला, अदरख, हरीतकी, बथुआ, कालशाक हिलमोचक, सैन्धव नमक, मक्खन निकाले हुए दूध दही आदि, पीपल, जीरा, नागरंग, इमली, मूली आदि।

## अभोज्य पदार्थ

गुड़, बनावटी नमक, क्षार लवण, गला हुआ, वासी, चिकनाई रहित, कीट आदि से दूषित काँजी, गृञ्जन, बिल्व, करञ्ज, लशुन, कमलनाल, कोदव, महुआ, तेल में पका, उड़द, मसूर, चना, गेहूँ, देवधान आदि। अति भोजन एवं दिन में भोजन।

## भोजन की विधि

इष्ट देवता को भोग लगाया हुआ प्रसाद अन्न पलाश की पत्रावली में रखकर वैदिक मंत्रों से संस्कार कर मूलमंत्र से प्रोक्षण कर प्रतिद्रव्य मूल मंत्र से सात बार अभिमंत्रित कर थोड़ा–थोड़ा हृदय मंत्र 'नमः' का उच्चारण करते हुए भोजन करे और मूल मंत्र से बत्तीस बार अभिमंत्रित जल पीये।

## शयन विधि

कुश की बनी शय्या में अच्छी प्रकार धुले हुए वस्त्र बिछाकर और मूलमंत्र से उसका सात बार

अभिमंत्रण करके पवित्र होकर 'यज्जाग्रत इति सूक्तस्य शिवसंकल्प ऋषिः, त्रिष्टुप् छन्द, मनोदेवता सूक्त जपे विनियोगः इस प्रकार विनियोग करके ग्रन्थ में दिये गये पृ. ४४५–४६ छः मंत्रों का पाठ कर–

भगवन् देवदेवेश शूलभृद्वृषवाहन। इष्टानिष्टे समाचक्ष्व मम सुप्तस्य शाश्वत। 'अं हिलि हिलि शूलपाणये स्वाहां'

नमोऽजाय त्रिनेत्राय पिङ्गलाय महात्मने। वामाय विश्वरूपाय स्वप्नाधिपतये नमः। स्वप्ने कथय त्वं मे सर्वकार्येष्वशेषतः। क्रियासिद्धिं विधा स्यामित्वत्प्रसादान्महेश्वर नमः।। सकललोकाय विष्णवे प्रभविष्णवे। विश्वाय विश्वरूपाय स्वप्नाधिपतये नमः। इन मंत्रों को एक बार जप कर पूर्व शिर करके दाहिनी ओर से लेट कर सोते हुए यदि स्वप्न आये, तो उसकी परीक्षा करे।

यदि प्रथम प्रहर में स्वप्न आये तो एक वर्ष में, द्वितीय प्रहर में छठें मास में, तृतीय प्रहर में तीन मास में चतुर्थ प्रहर में एक मास में एवं निशान्त में तत्काल फल जानना चाहिए। सिद्धि सूचक एवं अशुभ सूचक स्वप्नों की लम्बी तालिका ग्रन्थ के पृ. ४४६ पर देखे। स्वप्न का निवेदन पुष्प हाथ में लेकर केवल गुरु से करे। अन्य किसी के सामने प्रकट न करे।

## सिद्धि के चिह्न

चित्त की प्रसन्नता, मन की तुष्टि, थोड़ा भोजन, निद्राजय, ज्योति का दर्शन, अकस्मात् हर्ष, अन्तरिक्ष से दुन्दुभि की ध्वनि, मधुर वाद्य या नाना प्रकार के संगीत का श्रवण, कपूर आदि सुगन्धित परिमल का घ्राण, बोध, चन्द्रमा या सूर्य के प्रकाश से परिपूर्ण आकाश का दर्शन इत्यादि।

यदि प्रथम पुरश्चरण में ऐसा अनुभव न हो, तो दो तीन बार ऐसे पुरश्चरण करता रहे।

## पुरश्चरण के अन्य प्रकार

(१) सूर्यग्रहण में पूर्व रात्रि में उपवास करके एवं चन्द्रग्रहण में दिन में उपवास करके ग्रहण स्पर्श काल में स्नान करके विधिवत् संकल्प करके अपना नाम गोत्र (तांत्रिक नाम यदि हो) अमुक मंत्र की सिद्धि के लिए अमुक ग्रहण के आरंभ से लेकर मोक्ष पर्यन्त अमुक मंत्र का जप करूँगा इस प्रकार संकल्प करके ग्रहण विमुक्ति पर्यन्त जप करे। उसके बाद जप के दशांश का हवन एवं तर्पण ब्राह्मण-भोजनादि कराये अथवा असमर्थ होने पर उतना ही जप और करे।

(२) कृष्णपक्ष की अष्टमी से लेकर कृष्णपक्ष की चतुर्दशी तक अमुक मंत्र चालीस हजार जप करेंगे ऐसा संकल्प करके (अष्टमी से त्रयोदशी तक छः दिन ५७१४x६=३४२८४ तथा चतुर्दशी को ५७१६ जप करने पर चालीस हजार की संख्या पूरी हो जाती है।) होमादि विधियाँ पूर्वोक्त की तरह हैं। जप प्रारंभ करे।

(३) मातृकासम्पुटित जप– मैं क्रमोत्क्रम बिन्दुयुक्त मातृका से संपुटित जप एक माला के क्रम एक मास पर्यन्त करूँगा ऐसा सङ्कल्प करके पहले बिन्दु युक्त अकार से लेकर क्षकार तक अनुलोम पुनः मंत्र एवं अनन्तर क्षकार से अकार तक विलोम इस प्रकार जप करे। बहवृच प्रातिशाख्य में तिरसठ या चौंसठ मातृकाओं का वर्णन है। इसी क्रम में उससे भी संपुटित जप हो सकता है।

(४) रात्रि में त्रिकाल (प्रथम प्रहर, मध्य रात्रि, चतुर्थप्रहर) में यदि विधिवत् देवता की पूजा एक वर्ष तक, छः मास, तीन मास या एक मास तक करे, तो विना जप के भी मंत्र सिद्धि हो जाती है।

(५) भूत लिपि में भी संपुटित करके संकल्पपूर्वक एक मास तक एक हजार प्रतिदिन जप करे, तो मंत्रसिद्धि होती है। भूतलिपि के लिए तृतीय श्वास पृ. ६४ देंखे।

(६) मंत्र के वर्ण की औषधी से मंत्र के जितने वर्ण उतने औषधी को बनी गोलियों का धारण करना, उनका भक्षण करना, उनका लेप करना, उन्हीं से पूजा करना तथा उनके क्वाथ से स्नान करना और उनका भस्म धारण करना इस उपाय से मंत्र की सिद्धि होती है। औषधों का नाम प्रपंचा सार में दिया है। जिसका इस ग्रंथ के पृ. ४४८ में उल्लेख है। वर्ण परिगणन के लिए स्वर एवं व्यंजनों को पृथक् पृथक् गिने और जिसकी जितनी आवत्ति हो, उसकी उतनी ही मात्रा होगी। ग्रंथ में दिये क्रम से ही अकार से क्षकार तक की औषधों को जाने।

(७) इसी प्रकार गुरु भोजपत्र पर अष्टदल कमल बनाकर साधक के वर्ण से विदर्भित मंत्र लिखकर आदि अन्त में पूरा नाम तथा प्रणव लिखकर एवं आठ पत्रों में दो स्वरों को लिखकर उसकी गोली बनाकर पवित्र मिट्टी से लपेट फिर सिक्थ से लपेटकर त्रिमधुर से पूर्ण छोटे से मिट्टी के पात्र में रखकर दूध से पूर्ण नये कुभ में यंत्र एवं गुटिका सहित उस मृत्पात्र को उसमें डालकर अग्नि की विधिवत् स्थापना करके उसके पास उस पात्र को रखकर मधुरत्रय का शत या सहस्र हवन करते हुए प्रत्येक मन्त्र के साथ स्रुवा में लगे हुये शेष घृत को घड़े में टपकाकर हवन पूर्ण होने पर उस घड़े को किसी जलाशय में डालकर गुरु ब्राह्मण आदि को स्वर्णादि दक्षिणा से सन्तुष्ट करे।

यदि इस प्रकार की विधियों से भी मंत्र सिद्ध न हो, तो उसके द्रावण, बोधन, वशीकरण, पीड़न, पोषण, शोषण, दाहन आदि उपाय किये जाते हैं। यदि इनसे सिद्धि न हो, तो फिर पीपल के नौ पत्तों पर मंत्र, यंत्र, विधान पद्धति एवं माला सबको स्थापित करके पूजन करके जल में विसर्जित कर दे। तदनन्तर शीघ्र गुरु के पास दीक्षा के लिए जाय।

यहाँ यह ध्यान देने योग्य है कि यह उपर्युक्त विधान महाविद्याओं के अतिरिक्त उन मंत्रों के लिए है, जो अभिचारिक षट्कर्म जैसे तान्त्रिक प्रयोगों के लिए सिद्ध किये जाते हैं। महाविद्यायें मोक्ष प्रधान हैं, अतः इनका उपासक मिले, जो पाया से न मिले इन महाविद्याओं का न तो त्याग करता है और इनका द्रावणादि संस्कार कर सकता है।

## सिद्धि के लक्षण

यदि मनोरथ अनायास सिद्ध होने लगे, देवता का दर्शन हो और प्रयोग अनायास सिद्ध हो, तो मन्त्र की सिद्धि हो गयी ऐसा, मानना चाहिए। और बहुत से लक्षण है, जिनका श्वास सोलह पृ. ४५०-५१ पर उल्लेख है। स्वप्न या प्रत्यक्ष यदि मन्त्र के प्रसाद का कोई चिह्न दिखायी पड़े, तो उसे गुरु को अतिरिक्त किसी से न कहे। कहने से सिद्धि और दूर चली जाती है और अनेक प्रकार के दु:ख और शोक पैदा होते हैं। (पृ. ४३९—४०) बौधायन के अनुसार सिद्धि के तीन लक्षण है– दाता, भोक्ता, अयाचक। वस्तुत: गुरु के प्रति श्रद्धा, निष्ठा होगी, तो सिद्धि अवश्य होती है।

## दिव्य या वीर उपासना में पुरश्चरण

इस क्रम में पृ. ४५१ में कुल द्रव्यों की चर्चा की है और प्रारंभ में कुल शक्ति (कुल कुलाङ्गना की विधिवत् पूजा करने का विधान है, अन्त में भी पूजा कही गयी है। यदि कुल श्रेष्ठ ब्राह्मण कुल द्रव्य परायण हो जाय, तो वह भी कुल शक्ति का पूजन एवं पञ्चमा कार का प्रयोग करे। शास्त्र में ब्राह्मण के लिए अनुकल्प का विधान है। उसी प्रकार कुलशक्ति या कुमारी पूजन का निर्देश है। कहा गया है कि जो अपना हित चाहता हो, मेरे क्रोध एवं सन्ताप का शमन एवं विघ्नों का विनाश चाहता हो, उसे प्रयत्न पूर्वक कुल कुलाङ्गना का पूजन करना चाहिए।)

**।। इस प्रकार अनन्तानन्दनाथशिष्य उमानन्दनाथशिष्य षोडशानन्दनाथशिष्य दत्तात्रेयानन्दनाथ विरचित श्रीविद्यार्णवतन्त्र के षोडश श्वास की भावविवृति पूर्ण हुई।। १६।।**

# सप्तदश श्वास

## भाव-विवृत्ति

षोडश श्वास में दीक्षा एवं पूर्णाभिषेक में प्राप्त मन्त्र की सिद्धि के लिए पुरश्चरण की सङ्गोपाङ्ग विधि बतलायी गयी, किन्तु सत्रहवें श्वास से अठारह वे श्वास तक विशेषत: कालीमत से पुरश्चरण की प्रक्रिया पर प्रकाश डाला गया है। यथावसर अन्य विषयों का और दक्षिणमार्ग का निरूपण भी किया गया है। चूँकि यह रहस्य पुरश्चरण है इस लिए यह गोपनीय है, अत: सब कुछ लिखने के बाद कुछ ऐसा रह जाता है, जो गुरुगम्य है। स्वेच्छा से अनुष्ठान में प्रवृत्त होने वाला सिद्धि के बदले हानि प्राप्त करता है।

दूसरी बात यह है कि एक ही प्रसंग पर अनेक तात्रिक ग्रन्थों के एक जैसे अंश दिये गये हैं, जो एकाध बातों में भिन्न हैं और अनेक स्थानों पर समान हैं। अत: यहाँ संक्षेप में विषय की भाव-विवृति की जा रही है।

कालीमत में दो प्रकार की साधना है— (१) दिव्य भाव की (२) वीरभाव की दिव्य भाव की। उपसना में पुरश्चरण के प्रकार इस प्रकार हैं :—

दोनों पक्षों की अष्टमी एवं चतुर्दशी को सूर्यादय से लेकर अगले सूर्योदय तक यदि निर्भय हो कर जप किया जाय, तो वह व्यक्ति सर्व सिद्धीश्वर हो जाता है।

अथवा शरत्काल की चतुर्थी से नवमी तक भक्तिपूर्वक पूजा करने के उपरान्त एकाकी एकान्त में अन्धकारपूर्ण स्थान में एक सहस्र जप करे। अष्टमी से नवमी तक उपवास करे या कृष्णाष्टमी से प्रारम्भ करके अगली कृष्णाष्टमी तक एक हजार प्रतिदिन जप करने से पुरश्चरण हो जाता है। कृष्ण चतुर्दशी से नवमी तक महोत्सव काल में अष्टमी नवमी की रात्रि में विशेष पूजा करे। दशमी को विशेष द्रव्यों से पारण करे।

अथवा एक चतुर्दशी से दूसरी चतुर्दशी तक भक्ति-भाव से छ: हजार नित्य जप करे। यह ऐसा पुरश्चरण है, जिसमें जपमात्र से मन्त्र सिद्ध हो जाता है। यहाँ होम आदि में कुल द्रव्यों की प्रधानता है और हवन कुंड योनि कुण्ड ही होना चाहिए। इस साधना में योगिनी की प्रधानता है। स्त्री के साथ किसी प्रकार के कटु व्यवहार का निषेध है। पुष्प, जल, नैवेद्य स्त्रीप्रणीत श्रेष्ठ माने गये है।

यहाँ यह भी ध्यान रखें कि दिव्य के लिए वीरकर्म गुप्त है और वीर के लिए दिव्य कर्म गुप्त है। वीर एवं दिव्य वेश तो प्रकट हो सकते हैं, किन्तु साधन पूरी तरह गुप्त है। उपर्युक्त पुरश्चरण दिव्य भावना से भी कर सकते हैं, दिव्य में कुल रूपसाधन आवश्यक है। श्रीविद्या की उपासना में दिव्य का ही क्रम है।

### वीरपुरश्चरण का कुलरूप

कुलचूड़ामणि के अनुसार वीर पुरश्चरण में दीक्षिता परकीया की यथाशक्ति पूजाविधान है सम्भव

हो, तो आठ शक्तियों की पूजा करे और उनमें ब्रह्माणी आदि अष्टदेवियो का आवाहन करके प्राणप्रतिष्ठा करे। यदि शक्ति दीक्षित न हो, उसके कानों में माया बीज 'ह्रीं' सुनावे और दाहिने कर्ण में 'मातर्देवि नमस्तेऽस्तु से 'विश्वरूपे नमोऽस्तुते' इन नौ श्लोकों का पाठ सुनावे। यदि कोई पूर्वोक्त नारी न मिले, तो अपने कुल या सम्बन्ध की स्त्री की पूजा सुवासिनी के रूप में की जा सकती है। यदि एक भी युवती की पूजा कर ली गयी, तो सभी परा देवियों की पूजा हो गयी। (पूजाविधि ग्रन्थ में पृ. ४५४-५५ में देंखे)

यदि वीर साधन करना है, तो उत्तम वस्त्र एवं पगड़ी बाँधकर चन्दनादि का लेप करके सिन्दूर से ऊर्ध्व पुण्ड्र लगाकर इष्टदेव एवं गुरु को प्रणाम करके हृदय में मन्त्र जप करते हुए शान्तभाव से खाद्य पदार्थ ग्रहण करके साधन करे। अथवा भस्मभूषित, मुक्तकेश, दिगम्बर होकर 'उन्मत्तानन्द भैरव होकर साधन करे।

### क्रिया का काल

दोनों पक्षों की अष्टमी एवं चतुर्दशी तथा भौमवती अमावास्या उत्तम सिद्धिदात्री है। इसमें रात्रि में साधन करे। भौमवती अमावास्या एवं पुष्पकर योग में कुलामृत रसादि उपचार द्रव्य लेकर रात्रि में श्मशान में जाय।

### अनुकल्प विचार

नारियल का जल कांस्य पात्र में तथा ताम्रपात्र में दधि, दुग्ध एवं मधु या दधि, गुड अथवा गुड एवं अदरख का रस सुरा का अनुकल्प है; क्योंकि वह उस प्रकार के पात्रों में रखने से उसी के तुल्य हो जाता है। अनेक शास्त्रों के विचार से ब्राह्मण के लिए अनुकल्प का ही विधान है। 'सात्त्विकेनैव भावेन ब्राह्मणस्तर्पयेच्छिवाम्।' तथा 'गुडार्द्रकररसेनैव सुरा न ब्राह्मणस्य' इन वचनों से ब्राह्मण अनुकल्प का ही पालन करे। महाकाल संहिता के अनुसार दूध से ब्राह्मण तर्पण करे। घी से क्षत्रिय, शहद से वैश्य एवं शूद्र आसव से तर्पण करे।

वीर साधक भी बिना गुरु पंक्ति की एवं वटुक की पूजा किये वृथा पान करता है, तो देवता उसे शाप देते हैं। भैरव की अर्चना एवं मन्त्र तर्पण के विना पीने पर वीर भी नरकगामी होता है। जो कौलाचार को जाने विना तथा गुरुपादुका का पूजन किये बिना जो इस शास्त्र में प्रवृत्त होता है, उसे देवी निश्चय ही पीड़ा देती है। जो समयाचार हीन है और स्वेच्छचारी है, वह यदि असंस्कृत मद्यपान करता है और बलात् स्त्रीसंग करता है, वह रौरव नरक प्राप्त करता है।

### महानील-क्रम विचार

भगवान् शंकर ने देवी से कहा यह नील-साधन स्वतः महासिद्धिप्रद है किन्तु उसके उपासक में ये गुण हों, वह बलशाली हो, वह बुद्धिमान् हो, महासाहसिक हो, अत्यन्त पवित्र हो, अत्यन्त निर्मल स्वभाव से दयावान् तथा सभी प्राणियों के हित में रत हो। ऐसे साधक के लिए यह नील साधन है। पृ.

४६१–४६२ में दी हुई विधि के अनुसार जप समाप्त करके शेष सामग्री को जल में फेंककर स्नान करके घर आ जाय। कहते हैं कि भैरव श्मशान में लाठी लेकर घूमते हैं 'अतः यदि लाठी मिल जाय, तो उसे लेकर आवे; क्योंकि इस लाठी के मिलने से वह व्यक्ति स्वयं भैरव एवं विश्वम्भर हो जाता है। यह चितासाधन या श्मशान-साधन है।

## शव साधन

पूर्वोक्त प्रकार से सारी विधियाँ पूर्ण करके शव को अधोमुख कर उसकी पीठ पर घुड़सवारी शैली से बैठकर शव के पैर के नीचे त्रिकोण बनाकर मन, वचन एवं कर्म से स्थिर होकर उदय पर्यन्त रहस्य माला से जप करे। यदि अतिभय आदि लगे, तो छागादि बलि आदि में मध्य में या अन्त में देवे। अन्त में शव के बालों को तथा पैर को खोलकर शव का प्रक्षालन कर उसे गड्ढे में या जल में डालकर पूजा द्रव्यों को जल में फेककर स्नान करके घर लौट आवे।

दूसरे दिन आटे की बलि हेतु पुत्तली बनाकर 'पिछले दिन 'मैं रात्रि में जिन देवताओं का यजमान रहा, वे मेरे द्वारा दी जा रही नर, कुंजर या शूकर की बलि ग्रहण करें' ऐसा मन्त्र पढ़कर शस्त्र से पुत्तली को काट दे। अगले दिन पंचगव्य पीकर यथाशक्ति पचीस, बीस, पन्द्रह, दश ब्राह्मणों को भोजन दे। स्वयं भी भोजन करके उत्तम स्थान में निवास करे। कुलसाधन को छः रात या तीन रात तक गुप्त रखे। पन्द्रह दिन पर्यन्त पञ्चगव्य प्राशन एवं मौन भाव से स्त्री, नृत्य, गीत, बाहर जाना आदि वर्जित कर विशेष रूप से दिन में मौनी, सत्यभाषी, संयतेन्द्रिय एवं गो-ब्राह्मण एवं देवताओं की भक्ति करे। सोलहवें दिन तीर्थ में जाकर स्नान करके साढ़े तीन सौ देवताओं का तर्पण करे। यह शव साधन है। (विशेष पृ. ४६५–६६ पर देखें।)

## कुछ अन्य पुरश्चरण विधान

(१) चन्द्र सूर्यग्रहण का उल्लेख षोडश श्वास में विस्तार से लिखा जा चुका है।

(२) इसी प्रकार दोनों पक्ष की अष्टमी एवं चतुर्दशी को सूर्योदय से अगले सूर्योदय तक जप करके आतंकरहित साधन से साधक सर्वसिद्धीश्वर हो जाता है।

(३) शरत्काल की चतुर्थी से नवमी तक भक्तिभाव से पूजन करके रात्रि में अकेले किसी निर्जन स्थान में या सूने शिवालय में एक हजार जप करे। साम्प्रदायिक परम्परा प्रतिपदा से नवमी पर्यन्त जप करने की है। ग्रन्थकार की टिप्पणी है कि अल्पाक्षर मन्त्र हो, तो वृद्धिक्रम से करना चाहिए। बड़ा मन्त्र हो, तो सहस्र ही करे। होमादिक पूर्ववत्।

(४) पुरश्चरण का दूसरा प्रकार है। यदि गुरुमार्ग का उल्लंघन न हो रहा हो, तो शारदीया अष्टमी को संध्याकाल में साधक लतागृह सांकेतित स्थान में पहुँच कर शक्ति की विधिवत् पूजा करके पूर्वोक्त

विधि से पूजाकर स्वयं दिव्य वेषधारण करके अन्य विधियाँ पूर्ण करके अष्टोत्तर शत जप करे।

(५) अथवा अन्य प्रकार का पुरश्चरण यह है। कुलागार में प्रविष्ट आकृष्टा की मुद्रा में सम्पूर्ण विद्या की भावना करके मन्त्र के तीन भाग का लेखन करके तथा उस शक्ति संस्कार करके उसे भोज्य पदार्थ आदि का निवेदन करके स्पर्शपूर्वक अष्टोत्तर जप करके देवता की भावना करते हुए उसको नमस्कार कर विदा करके स्वयं अष्टोत्तरशत जप करे।

(६) अथवा एकान्त में शक्तिसहित रम्य शय्या पर उदयपर्यन्त दिन में जप कर सर्वसिद्धीश्वर हो जाता है। यद दिव्य मतानुकूल है।

(७) शनिवार या मंगलवार को नरमुण्ड ले आकर और उसे पंचगव्य तथा चन्दन आदि से लिप्त कर भूमि में आधे हाथ की गहराई में अतिगहन वन में गाड़कर उस पर बैठकर एकाकी एक हजार जप करता है, तो वह कल्पवृक्ष बन जाता है।

(८) दूसरा पुरश्चरण यह है कि मंगलवार को शव ले आकर उसी मान से पृथ्वी में गाड़कर उस दिन से उस दिन तक अर्थात् मंगल से मंगल तक आठ दिनों तक प्रति दिन एक सौ आठ जप करने से सर्वसिद्धीश हो जाता है।

(९) रात्रि में श्मशान में कपाल और खड्ग लेकर उन्मत्तानन्द भैरव के वेश में केश-बन्धन खोल कर तथा दिगम्बर हो भस्मधारण करके मातृका माला से यदि मंत्र जप करे, तो उसको सारी सिद्धियाँ प्राप्त हो जाती हैं।

(१०) अथवा गुरु को बुलाकर उनको आसन देकर उनकी देवता की भाँति पूजाकर उन्हें वस्त्र अलंकार स्वर्णमुद्रा आदि देकर प्रसन्न करके तथा उनके पुत्र, पुत्री एवं पत्नी को उसी प्रकार प्रसन्न करके मन्त्र जप करे, तो सर्वसिद्धीश्वर हो जाता है।

(११) अथवा पुरश्चरण का एक दूसरा प्रकार यह है कि शुद्ध देव-भावना से श्रीगुरु के चरणों का सहस्रार में ध्यान करके जप करने पर साधक सर्वसिद्धीश्वर हो जाता है। यह सभी मतों का अनुकल्प है। इनमें होमादि नियमों का अभाव है। ये संक्षिप्त पुरश्चरण हैं।

## वैष्णव मन्त्र के प्रयोग

नित्यकर्म पूर्ण करके एकलक्ष जप करने से अणिमादि सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं। यह जप समुद्र-गामिनी नदी का जल पीकर करना चाहिए। सूर्य यदि जन्मलग्न में हो, तो कमलों से दस हजार आहुति देने से करोड़ों जन्म के पाप नष्ट हो जाते हैं और वाक् सिद्धि भी होती है। पर्वत पर शाक, मूल, फल खाकर एक मास अर्चन करने से चारों पुरुषार्थ करस्थ हो जाते हैं। पुत्र पौत्रादि पर्यन्त लक्ष्मी स्थिर हो जाती है। इसी प्रकार प्रणव सम्पुटित मन्त्र को तीन रात्रि में दश हजार जपने से बृहस्पति के समान सर्वशास्त्र का व्याख्याता होता है। रविवार के दिन अश्वत्थ वृक्ष की माला से बार–बार अष्टोत्तरशत जप करे, इससे

शान्ति एवं अष्टोत्तरशत वर्ष जीवन होता है। पह सूत्र से पूजा करने से अतुल सम्पत्ति, विद्रुमपूजा से त्रैलोक्य वशीकरण और इसी प्रकार की विभिन्न वस्तुओं की पूजा से सिद्धियाँ होती हैं। ऐसा ग्रन्थ में निर्देश है।

## षट्कर्म लक्षण शारदातिलक के अनुसार

शान्ति, वशीकरण, स्तम्भन, विद्वेष, उच्चाटन एवं मारण ये षट्कर्म हैं। रोग, ग्रह एवं कृत्या आदि से मुक्ति प्राप्त करना शान्ति है। सभी लोगों को आज्ञाकारी बना लेना वशीकरण है। किसी काम के करने में गतिरोध (चाहकर भी करने में असमर्थता) स्तम्भन है। अत्यन्त प्रेमी लोगों में भी परस्पर एक दूसरे से द्वेष भाव करा देना विद्वेष है। उच्चाटन अपने देश आदि से दूर भटकना या किसी काम में मन न लगना। प्राणियों का प्राण हरण कर लेना मारण है।

अपने देवता, दिक्, काल आदि का विचार करके ये कर्म करना चाहिए। इनके क्रमशः रति, वाणी, रमा, लक्ष्मी, दुर्गा, काली ये देवता हैं। वसन्त आदि छः, ऋतुयें हैं, इनमें शान्ति कर्म में हेमन्त, वशीकरण में वसन्त, स्तम्भन में शिशिर विद्वेष में ग्रीष्म, उच्चाटन में वर्षा एवं मारण में शरद् ऋतु है।

शान्ति कर्म में जल, वश्य में अग्नि, स्तम्भन में पृथ्वी, विद्वेष में आकाश, उच्चाटन में वायु एवं मारण में अग्नि तत्त्व होता है। इनके बीजाक्षर य र ल व ह हैं। मन्त्र एवं साध्य के नाम वर्णों को किसी क्रिया के लिए कैसे मन्त्र के साथ रखा जाय, इसकी छः विधियाँ है। ग्रथन, विदर्भ, सम्पुट, रोधन योग और पल्लव।

यदि मन्त्र के वर्णों के भीतर ही नाम के वर्णों को अन्तरित कर दिया जाय, तो वग्रकन कहलाता है। यह शान्ति क्रम में प्रशस्त है।

यदि मन्त्र के दो–दो वर्णों के बीच साध्य के नाम के अक्षर लिखे जाँय, तो यह विदर्भ कहलाता है और यह वश्य कर्म के अनुकूल है। यदि मन्त्र के वर्णों के भीतर ही साध्य के नाम वर्णों को अन्तरित कर दिया जाय, तो ग्रथन कहलाता है। यह शान्ति कर्म में प्रशस्त है।

यदि मन्त्र के अन्त में नाम हो, तो यह योग कहा जाता है, जो उच्चाटन के लिए है।

यदि नाम के आदि अन्त और मध्य मे मन्त्र हो, तो रोधन कहलाता है। जो विद्वेषण में प्रयुक्त होता है। नाम के अन्त में मन्त्र हो तो यह पल्लव कहा जाता है, जो मारण के प्रयोग़ में आता है।

इनके रंग क्रमशः श्वेत, रक्त, पीत, मिश्रित, काले एवं धुएँ के जैसे होते हैं। मन्त्र एवं तन्त्रोक्त देवता के भी ये ही रंग होते हैं।

यन्त्रों के लिखने के द्रव्य भी चन्दन, गोरोचन, हल्दी, गृहधूम एवं चिता के अंगार हैं। मारण में ये आठ विष भी मिलाये जाते है। वाजपक्षी की विष्टा, अग्नि (चित्रक) नमक, धतूरे का रस, गृहधूम एवं

त्रिकटु, (सोंठ, मिर्च, पीपल) ये अष्ट विष है। मारण कर्म के लिए नौ प्राण दूतियाँ है– मृता, वैवश्वता, जीवहा, प्राणहा, आकृष्या, ग्रथनी, प्रमादा, विस्युलिगिनी, क्षेत्रप्रतिहरी। मन्त्र में बीज के अन्त में इनमें से अभीष्ट दूती का नाम लिखना चाहिए।

इस प्रकार के षट्कर्मों में से किसी के प्रयोग के लिए मध्यरात्रि में जब साध्य सो रहा हो, तो उसके हृदय कमल के पत्तों में वायु, वह्नि, इन्द्र एवं वरुण का तथा कर्णिकाओं में ईश, राक्षस, चन्द्रमा और यम का तथा यादि बीज वर्णों का मृग के रूप में स्मरण करे। साध्य की द्वादश अंगुल की पुतली बनाकर उसके नाम सहित उसके हृदय में न्यास कर बिन्दु यं रं इत्यादि को भ्रमर अनुभव करते हुए उनको अपने हृदय में स्थापित करते हुए अपने श्वास में उन भृंगियों को निकालकर उनसे साध्य की भृंगियों को एक–एक करके मँगावे। उन भृंगियों को मन्त्रज्ञ या तो पुत्तली में स्थापित करे या अपने चित्त में। पुनः वह्नि बीज से उनका सम्बन्ध नष्ट कर दे और साध्य के भृंगियों को पृथ्वी बीज से स्तंभित कर दे, इस प्रकार हर कर्म में ग्यारह आवृत्ति करना चाहिए। मारण कर्म में पुत्तली में स्थापित करना चाहिए।

## दूसरे तन्त्र के अनुसार

साध्य के नाम का एक एक वर्ण मन्त्र के एक-एक वर्ण के साथ ग्रथित कर प्रयोग करे। आदि में मन्त्र एवं पुनः साध्य नाम पुनः अन्त में मन्त्र विलोम हो, तो यह संपुट है। यह शान्ति पुष्टिकर एवं त्रैलोक्य का ऐश्वर्य देने वाला है। आधा मन्त्र आंदि में तथा बीच में साध्य का नाम और आधा अन्त में यह ग्रस्त कहलाता है। इसका सभी अभिचारिक कर्मों में तथा मारण में भी प्रयोग होता है। पहले नाम पीछे मन्त्र यह समस्त कहलाता है, जो शत्रु का उच्चाटन करता है। जहाँ मन्त्र के दो–दो अक्षर के बाद साध्य का एक–एक अक्षर हो, उसे विदर्भ कहते हैं, यह वशीकरण में प्रयुक्त होता है। यदि साध्य का नाम मन्त्र वर्णों से घिरा हुआ है, तो यह आक्रान्त है, जो सर्वार्थसाधक है।

पहले मन्त्र फिर साध्य नाम पुनः मन्त्र यह विद्वेष के लिए उपयुक्त है। आदि और अन्त में मन्त्र दो–दो बार और बीच में साध्य का नाम यह गर्भस्थ है, यह मारण उच्चाटन स्तम्भ एवं वशीकरण में प्रयुक्त होता है।

तीन वार मन्त्र बोलकर साध्य नाम पुनः तीन बार मन्त्र यह सर्वतोवृत कहलाता है। यह सब प्रकार के उपसर्ग को नष्ट करने वाला अपमृत्यु निवारण, सर्वसौभाग्यजनक और मृत को जीवन देने वाला है। आदि में मन्त्र पुनः नाम फिर इसी प्रकार तीन वार करे, तो यह युक्ति विदर्भित हुआ। यह सब प्रकार के रोगों को दूर करने वाला, भूतबाधा एवं मिर्गी जैसे रोगों का नाशक है।

इस प्रकार के प्रयोग सिद्ध-मन्त्रों के ही करना चाहिए।

मन्त्रों के शिर एवं पल्लव का ज्ञान कर के प्रयोगानुकूल उनका प्रयोग गुरुगम्य है।

इसके अनन्तर श्रीविद्या के विभिन्न प्रकार के प्रयोग का विस्तार से उल्लेख है (पृ. ४७१ से ४७९)

किन्तु अन्त में आन्तरोपासना पर बल दिया गया है। लिखा है कि जब तक आत्मा महावह्नि में मन की पूर्णाहुति नहीं कर देता, तब तक अग्नि में तन्त्रोदित हवन नहीं करना चाहिए। ग्रन्थकार का कहना है कि और तन्त्रों के अनुशीलन से यह बात स्पष्ट है कि अन्तरोपासना ही सर्वश्रेष्ठ है।

दूसरी बात यह है कि जो साधक इस प्रकार का कर्म करता है। उसको आत्मरक्षा के लिए मृत्युञ्जय का जप करना चाहिए। इससे यह स्पष्ट है कि इस प्रकार के प्रयोगों से मन्त्री का स्वयं घोर अनिष्ट हो सकता है। (विचारणीय यह है कि स्वयं या किसी से प्रेरित होकर जो प्रयोग जिसके विरुद्ध हम कर रहे हैं, उसकी शक्ति यदि सबल है, तो अभिचारिक कर्म कर्ता को ही नष्ट करता है। अतः वास्तव में विवेकी पुरुष को निष्काम उपासना ही करनी चाहिए।)

इस मार्ग में अधिकारी कौन है, इसका विस्तृत विचार किया है। जो शुद्धात्मा अत्यन्त प्रसन्न क्रोध लौल्यरहित विशुनतादि दोषों से विमुख है, वही भगवती का तर्पण कर सकता है। शक्ति सामरस्य का सच्चारुख कुण्डलिनी जागरण में ही है। जो आकाशकमल के निष्पन्द रूपी सुधापान रत है, वे ही मधुप है शेष मद्यप है। ज्ञान रूपी तलवार से पुण्य–अपुण्य रूपी पशु की बलि देकर जो पर शिव में लीन हैं, वे ही मांसाशी हैं। मन से इन्द्रियों को संयत करके उन्हें आलाकी ओर लगा देते हैं, वे ही मत्स्याशी हैं। शेष सब प्राणिघातक हैं। पराशक्ति से आत्मा का मिलन होने से जो परमानन्द में निमग्न है, वही कुलीन, शेष भोक्ता हैं। अतः पंचकार की वासना सही स्वरूप गुरु से समझ कर ही साधक शक्ति सेवन हो सकता है।

## काम्य होम विधि

सौम्य कर्मों के तन्त्रोक्त परिपाटी से अग्नि चक्र का विचार करके कब आहुति सौम्यग्रह के मुख में जायेगी और क्रूर ग्रह के मुख में, इस का ज्ञान करके (ज्योतिष आदि ग्रन्थों से) शुभ ग्रह के मुख में प्रवेश के दिन ही शुभ होम को आरंभ करे। इसके ज्ञान का प्रकार यह है:–

सूर्य नक्षत्र से चन्द्र नक्षत्र तक की गणना करके सूर्यादि नव ग्रहों को क्रमशः तीन–तीन नक्षत्र दिये जाँय। ग्रहों का क्रम इस प्रकार है–सूर्य, बुध, शुक्र, शनैश्चर, चन्द्र, मंगल, गुरु, राहु, केतु। अब जिस ग्रह के होम का आरम्भ होगा, उसके मुख में आहुति का प्रवेश होगा। यह अग्निचक्र परिज्ञान है। जैसे सूर्य अश्विनी है और चन्द्रमा पुष्य में, तो यह तीसरा त्रिक शुक्र का हुआ। अतः यह हवन शुभ ग्रह के मुख है, अतः अभीष्ट लाभ होगा।

अब सौम्य होम में सूर्य में शोक, बुध में धनागम, शुक्र में अभीष्ट सिद्धि, शनि में दुःख, चन्द्रमा में सुख, भौम में बन्धन, गुरु में धनप्राप्ति, राहु में रोग तथा केतु में मृत्यु यह ग्रहों का फल है।

## अग्निवास

अनन्तर स्वर्ग मर्त्य एवं पाताल में वह्नि कहाँ है, इसका विचार करके ही होम आरम्भ करे। तिथि की गणना शुक्ल प्रतिपदा से आरंभ कर अमावस्या तक ३० होती है, अत: कृष्ण प्रतिपदा १६ वीं संख्या होगी। तिथिसंख्या+वारसंख्या+२९ जोड़ दे फिर तीन से भाग दे। शेष में यदि एक बचे, तो अग्नि स्वर्ण में, दो बचे, तो पाताल में और शून्य बचे, तो पृथ्वी में अग्नि है। स्वर्ग की वह्नि में उत्पात, पाताल में धनक्षय तथा पृथ्वी में सभी सुख है। (जैसे आज शुभ शुक्ल द्वादशी है, दिन शुक्रवार है, अत: १२+६+२९=४७ को ३ से भाग करने पर शेष दो बचा अत: आज अग्निवास पाताल में है, अत: शुभ काम्य हवन करना उचित नहीं है।)

## सौम्य होम द्रव्यों की सूची

ज्ञानार्णव (१७/१५५) के अनुसार ३६ श्लोकों में इन द्रव्यों का वर्णन है। तथा तन्त्रराज के बत्तीस वे पटल में १०२ श्लोकों में सौम्य काम्य कर्मों के होम के द्रव्यों का उल्लेख है। प्रसंगत ज्ञानार्णव ने अपने ३३ वें श्लोक में 'दशांगधूप होमेनसौभाग्यमतुलं भवेत् लिखा है। अत: दशांग का विधान कुल मूलावतार में इस प्रकार है:– जटामासी, हरीतकी, वौशिक, सर्ज (पीलाशाल), मज्जा (अस्थिसार) समानया, वृक्षरूज (गोद), शिलाजीत, मुस्ताक, कुष्ठ इन सबको कूट कर दशांग धूप बनता है। इस विषय में अष्टादश श्वास के पृ. ४८०–८६ तक का अवलोकन करे।

## क्रूर होम विधि

तन्त्रराज के ३१ पटल में क्रूर होम का वर्णन है। सौम्य होम को सूक्ष्म मान कर इसे स्थूल होम कहा है। यहाँ पहले सावधान किया गया है कि क्रूर होम से पहले आभिचारिक प्रयोक्ता शत्रु का आयुर्दाय, लग्नोक्त नक्षत्र की अनुकूलता, उस प्रकार के ग्रहों की स्थिति, अष्टक वर्ग स्थिति का विचार करके ही इन तीनों की अनुकूलता में आभिचारिक कर्म करे, अन्यथा क्रूर कर्मों के करने वाले का ही नाश हो जाता है। साथ ही शत्रु की देवता की भक्ति, उसकी आस्तिकता, उसका गुरु के प्रति व्यवहार, उसके निकटवर्ती लोगों के मन्त्र का ज्ञान अच्छी तरह ज्ञात करके तथा ज्योतिष की दृष्टि से उक्त तीनों की प्रतिकूलता समझकर ही क्रूर कर्म करे, अन्यथा शक्ति निष्फल हो जाती है और स्वयं कर्ता का नाश हो जाता है। पुन: कब कहाँ और किस प्रकार पुत्तली प्रयोग करे, इसके लिए ग्रन्थकार ने टिप्पणी तन्त्रराज के टीकाकार अत: मूल तन्त्रराज में विचार की बात कही है। अत: वस्तुत: राग-द्वेष काम, क्रोध, लोभ आदि से प्रेरित होकर ऐसे कर्मों में प्रवृत्त नहीं होना ही उत्तम है। आभिचारिक प्रयोग एवं क्रूर होम का विवरण अष्टादश श्वास के पृ. ४८६–९२ तक दिया गया है। यह प्रकरण रहस्य पुरश्चरण का है और षट् कर्म तो और भी रहस्यमय है, अत: विना समर्थ गुरु की दीक्षा के इसमें प्रवृत्त न होना ही श्रेयस्कर है।

वर्णन टिप्पणी में है। ये दुर्योग हैं– पाताल योग, विषयोग, मृत्युयोग, नाशयोग दिन मृत्युयोग,

क्रकच योग, चण्डीश चण्डायुध योग, महाशूल, काणार्धनक्षत्र योग, रक्तस्थूल योग, कण्टक स्थूणयोग एवं पञ्चाकदोष। विधान की दृष्टि से जब साध्य का अष्टमेश वर्तमान में उसके अष्टम में हो तथा मासादि क्रिया के अनुकूल हो, उस दिन में शरीर में विष स्थान कहाँ–कहाँ है तथा अमृत स्थान कहाँ है, इन सबका विचार करके विषनाड़ी वेध करना चाहिए।

## काम्य होम द्रव्यों का मान

इन द्रव्यों का प्रमाण आदि त्रयोदश श्वास के पृ. ३३४–३५ में वर्णित है तथा भाव-विवृति में स्पष्ट किया गया है, अत: वहीं देखें।

इसी प्रकार यहाँ श्रीविद्या के मन्त्र जप की विधि, उसके प्रयोग, त्रिखण्डा श्रीविद्या के तीनों खण्डों का पृथक्–पृथक् प्रयोग आदि विस्तार से वर्णित है। प्रथम खण्ड की साधना से उत्कृष्ट विद्या, द्वितीय से वशीकरण तथा तृतीय से रोगादिनाश तथा सुख-प्राप्ति होती है। किन्तु पूर्णामन्त्र के विधिवत् जप से सब कुछ प्राप्त होता है। भोग भी एवं मोक्ष भी। किन्तु उसकी विधि रहस्यमय एवं गुरुगम्य है। अत: इस विषय में गुरु ही प्रमाण हैं।

## काम्यहोम जपविधि

श्रीचक्र की विधिवत् पूजा करके और उपचारों से आराधना करके पवित्र भाव से उस पूजित चक्र के सम्मुख बैठकर यदि एक सहस्रजप करे, तो वह अनन्त फलदायक होता है। अथवा मन्त्रराज की अन्त: पूजा करके जप का आरम्भ करे, तो महान् पातक को नष्ट करता है। जप तीन प्रकार के है वाचिक, उपांशु एवं मानसिक। इनमें से मानसिक जप को सर्वोत्तम कहा है। ध्यानपूर्वक मन्त्रार्थ का अनुस्मरण करते हुए जप का अतिशय महत्त्व है।

**।। इस प्रकार अनन्तानन्दनाथशिष्य उमानन्दनाथशिष्य षोडशानन्दनाथशिष्य दत्तात्रेयानन्दनाथ विरचित श्रीविद्यार्णवतन्त्र के सप्तदश श्वास की भावविवृति पूर्ण हुई।। १७।।**

# अष्टादश श्वास

## भाव-विवृति

### प्रयोगसार के अनुसार

देवस्थान, गुरुस्थान, श्मशान एवं चौराहे पर पादुका (खड़ाऊँ, जूता आदि) आसन, विष्टा-मूत्र आदि करना एवं स्त्री-प्रसंग निषिद्ध है। देवता, गुरु, गुरुस्थान (पीठ इत्यादि) क्षेत्र की अधिदेवता, सिद्ध एवं सिद्धों को आवास का उच्चारण श्रीपूर्वक करना चाहिए। पागल, अन्त्यज की कन्या, रजस्वला, ढीलेस्तन वाली, कुरूपा, विखरे बातों वाली कामार्ता स्त्री की भी निन्दा नहीं करनी चाहिए।

कन्या की योनि, पशुओं की काम-क्रीड़ा, नंगी एवं खुले स्तनवाली स्त्री को नहीं देखना चाहिए। दूसरे के धन, एवं दूसरे की स्त्री वर्जित मानना चाहिए। धान्य, गौ, गुरु, देवता, अग्नि, विद्या (पुस्तकादि) धन एवं मनुष्यों की ओर न तो पैर फैलाना चाहिए और न उनका उल्लङ्घन करना चाहिए।

आलस्य (अनुत्साह) मद (अपनी विशिष्टता से प्रसन्नता) मोह, शठता (शक्ति का गोपन) पिशुनता (परोक्ष में दोष-दर्शन) असूया (गुणों में दोष देखना) परनिन्दा कभी न करे।

लिंगी (सम्प्रदाय का चिह्न धारण करने वाले) व्रत (मौनादि) धारण करने वाले विप्र, वेद, वेदाङ्ग (शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, ज्योतिष, छन्द) संहिता (मनु आदि की स्मृतियाँ) आगम (शिव आदि से युक्त या मल आदि) कल्प (नक्षत्र कल्प, विद्या कल्प, अभिचार कल्प, शान्तिकल्प आदि) की निन्दा न करे।

युग (हल के साथ का जुआठा) मूसल, पत्थर (सिलबट्टा आदि) रस्सी, चूल्हा, ओखली, सूप, झाड, ध्वज, दण्ड, वैडर्य, हथियार, कलश, चमर, छत्र, दर्पण, आभूषण, भोगयोग्य पदार्थ, पूजा के द्रव्य, महास्थान (श्मशान) की वस्तुएँ एवं देवालय की वस्तुएँ, जिन पदार्थों को दिव्य कहा गया है और भूतप्रेत से आविष्ट वस्तुओं का कभी लंघन न करे और न उनको पैर से स्पर्श करे। जो गोष्ठी समाज विरोधी हो, जो स्वेच्छाचारिता की हो तथा जो दूसरों की हिंसा में लगी हो, उसमें कभी भी सम्मिलित नहीं होना चाहिए।

अपने लिए सामग्री जुटाने के लिए दान न ले, किन्तु देवता और ग्रह की पूजा के लिए यत्न-पूर्वक धन का उपार्जन करना चाहिए।

अपने जीवन में सरलता, सत्य, सुशीलता (स्वभाव एवं सदाचार) समतान्धैर्य, क्षमा, दया, आस्था एवं दिव्य शक्तियों को सदा धारण करना चाहिए। बहेड़ा, मदार, कणजा, स्नुही मन्त्रप्रकाश के अनुसार स्तंभ-दीप मनुष्यों की अथवा दूसरे प्राणियों की छाया में न बैठे। कटे हुए नख, केश, उतारे हुए स्नान के वस्त्र, घर में भरे जल, गधे, कुत्ते एवं बकरी की धूल का स्पर्श दूर से ही छोड़ देना चाहिए।

**लिंग पुराण का कथन है कि—**

यदि कोई मूढ़ बकरी, कुत्ते, गधे, ऊँठ एवं झाडू की धूल का स्पर्श करता है, तो उसकी श्रीनष्ट हो जाती है, चाहे वह विष्णु ही हो। (कौलमार्गक) कारण (मद्यमांसादि) देवता और उनके द्वारा निर्मित शास्त्र की निन्दा न करे, गुरु, साधक और शिवलिंग की छाया का भी लंघन न करे। निर्माल्य को न तो खाये औन न लाँधे, उसे शैव दीक्षासंपन्न व्यक्ति को दे दे।

**नारद पाञ्चरात्र में लिखा है कि—**

साधन के नियम के अनुसार केश, दाढ़ी और (मूँछ का मुण्डन कराकर संभव हो, तो नये वस्त्र धारण कर अथवा मैल एवं जूँका (चीलर) आदि से हित वस्त्र धरण कर विनम्रभाव से सदा गुरु परम्परा से विधि जानकर मंत्र की उक्तरीति से साधना करे। पिता-माता की मृत्यु के बिना जो गंगा में एवं सूर्यक्षेत्र में व्यर्थ ही केशवपन करवाता है, उसे ब्रह्मघाती कहते है। यदि पिता—माता का वियोग हो गया हो, तो प्रयाग में एवं तीर्थयात्रा में केशमुण्डन करवाना चाहिए। व्यर्थ में विकटा (मुण्डित) नही होना चाहिए।

कलिकापुराण एवं विष्णुपुराण में जो मुण्डन का निषेध है, वह दीक्षा से हीन लोगों के लिए है। कूर्मपुराण में जटाधारी या मुंडित, श्वेत यज्ञोपवितधारी, ब्रह्मचर्य में तत्पर शान्त एवं वेदान्त ज्ञान में तत्पर रहना चाहिए। इससे शैव मुण्डित भी हो सकता है, यह सिद्ध होता हैं।

सामान्य कार्य की सिद्धि के लिए और दूसरों की रक्षा के लिए कभी भी अपने मन्त्र का प्रयोग नहीं करना चाहिए। आपत्ति काल में ऐसा आचरण न करे। सर्प विषमन्त्र (गारुडी भूतवाद भूतोत्सारण) मंत्र का प्रयोग भय से स्वार्थ से या अपने लिए न करे। अतिशय दया से अनाथों के लिए एकान्त में प्रयोग करे। चन्द्रमा एवं सूर्य में गौंओं में अश्व (वायु) एवं अग्नि में एवं ब्राह्मण के शरीर में अपने देवता विष्णु गुरु की भावना करे। माता पिता को विष्णुस्वरूप माने, उसी प्रकार प्रिय अतिथि को माने, विष्णु विश्व के आश्रय हैं और हमारी आत्मा भी विष्णु ही है।

जहाँ जहाँ मात्सर्य (ईर्ष्यादि) के कारण श्रीगुरु की निन्दा सुनाई पड़े, वहाँ नही रहना चाहिए। हरि का स्मरण करते हुए वहाँ से चल देना चाहिए। जिन्होंने गुरु की, परमात्मा की एवं शास्त्र की निन्दा की हो, उनके साथ किसी प्रकार बातें नहीं करनी चाहिए और न रहना चाहिए। मन से, वचन से और कर्म परायी स्त्री के प्रति भाव न विकृत करे (पाठान्तर) हिंसा न करे। उसी प्रकार ब्राह्मण, देवता, विष्णु एवं गौ की निन्दा न करे।

रुद्र, आदित्य, अग्नि, लोकपाल, गृह, गुरु, वैष्णव, पूर्वदीक्षित पुरुष के साथ कभी शाप या अनुग्रह (आशीर्वाद) कभी न करे। इनके सामने मंत्र, मुद्रा एवं समयाचार का कथन न करे। अपने अनुष्ठान सम्बन्धी जो भी कर्म है, उन सबको सबसे गुप्त रखे। मन्त्र की सिद्धि के लिए सदा मन्त्र भी गुप्त रखना चाहिए।

सभी प्राणियों के प्रति अनुकम्पा करे तथा दान, अतिथिपूजन, तीर्थसेवन, स्वाध्याय एवं गुरु की सेवा इन पाँच यज्ञों का अनुष्ठान यह सभी लोगों के लिए सामान्य रूप से सनातन धर्म है। यदि ब्रह्मचारी दीक्षित हो, तो तीनों सन्ध्याओं में देवपूजन करे। त्रिकाल स्नान एवं वेदाध्ययन करे। भिक्षा स्वयं ले आवे और निरन्तर देवता का ध्यान करे। गृहस्थ यदि दीक्षित हो, तो वह भी भिक्षा के अतिरिक्त सब कुछ पूर्वोक्त रूप से करे। मुमुक्षुओं एवं संन्यासियों के लिए जो निरन्तर भगवच्चरणाम्भोज में ही लीन है, उनके लिए जप, अर्चन, ध्यान एवं विधि-विधान का क्रम नहीं है, उनके लिए मानस क्रम (अन्तर्याग) कहा गया है।

संन्यासी यदि वैराग्यरहित हो और गृहस्थ विरक्त हो, तो ये दोनों प्रलयकाल पर्यन्त नरक में पचते हैं।

गृहस्थ को धर्मपत्नी के साथ प्रतिदिन देवपूजन करना चाहिए। उनके दया, दान आदि श्रेष्ठ कर्म से भगवान् प्रसन्न होते हैं। संन्यासियों का द्रव्य दान में अधिकार नहीं है, इसी प्रकार ब्रह्मचारियों एवं वानप्रस्थों के लिए भी। इस विषय पर अनावश्यक चर्चा क्यों करे।

अब उस आचार का वर्णन करता हूँ जिसका स्मरण करके आचरण करके अमृतत्व की प्राप्ति होती है। साधक सभी प्राणियों के हित लगा हुआ समयाचार का पालन न करने वाला अनित्य (निषिद्ध या अवावश्यक) कर्मों का सर्वथा त्याग करके नित्य कर्तव्य कर्मों के अनुष्ठानों में तत्पर होकर मन्त्रों की साधना के द्वारा शिवभावना में तत्पर रहे। पर देवता के चरणों में समस्त कर्मों का समर्पण करे।

वह भक्तिभाव दूसरे के मन्त्र, पूजन, श्रद्धा और पूजा मंत्रों की तथा कुल स्त्री एवं कुलवीर की निन्दा, उनके द्रव्य का अपहरण न करे, एवं स्त्रियों के प्रति कोध या प्रहार न करे। क्योंकि यह सारा संसार स्त्रीमय है। इसलिए स्वयं वैसी ही भावना करे। स्त्रियों से द्वेष न करे, अपितु उनकी विशेषता से पूजन करे।

भक्ष्य पदार्थ, ताम्बूल और रुचि के तथा सुख के अनुरूप के अन्य द्रवरूप पेय, चर्त्य, चोष्य, भक्ष्य लेह्य सबकी संयतचित्त से युवती रूप में भावना करे। कुलीन युवती को देखकर संयत होकर नमस्कार करे। बाला, युवती, वृद्धा, सुन्दरी या कुरुण या महादुष्टा हो, तो भी उसको नमस्कार करे। सभी कार्यों में सदाकुमारी पूजन करे। हे देवि कुमारी पूजन से सभी सिद्धियाँ उत्पन्न होती हैं। (कुमारी पूजन आगे कहेंगे।)

जिस मन्त्र में आचार हो उसका धर्म भी वैसा ही होता है। उसके पालन से मंत्री कृतार्थ हो जाता है। उससे उसे स्वर्ग या मोक्ष मिल जाता है। उस आचार के पालन से अधर्म नहीं होता, अपितु महान् धर्म होता है। शास्त्र से मोहित पशु बुद्धिवाले विस्मय से नष्ट हो जाते हैं। इसमें भ्रम नहीं करना चाहिए। अन्यथा सिद्धि की हानि होती है। मंत्री विशुद्ध चित्त हो, तो वह अपवर्गजन्य सिद्धि प्राप्त करता है। यदि साधक निर्विकल्प हो, तो वह साक्षात् ब्रह्मरूप हो जाता है। यदि वह भैरव हो गया, तो उसमें निःसन्देह सिद्धि होती है।

सिद्धि के लिए भी पुरुष को विशेष रूप से रात्रि में पूजा करनी चाहिए। देवी को जो कुछ निवेदित

हो, उसको पूरा का पूरा स्वयं भक्षण करे। जो देवता का अन्न है, वही श्रेष्ठ साधक का अन्न है। नैवेद्य की निन्दा करने वाले को देखकर योगिनियाँ नाचने लगती हैं (और वे उसके) मांस एवं अस्थि का चर्वण करने एवं रक्त पीने के लिए उद्यत हो जाती हैं।

श्रीचक्र का स्वयं पूजन करे। न कर सके, तो अन्य साधक को पूजा सामग्री दे, वह भी संभव न हो, तो पूजित श्रीचक्र का दर्शन कर ले। यह सर्वोत्तम है।

कुलीन स्त्रियों को देखकर मानसिक प्रणाम करे। संभव हो, तो कुलदृष्टि से उनकी मानसिक पूजा भी करे। स्त्री किसी अवस्था की और कैसी भी हो, उसे देवी भाव से प्रणाम करना चाहिए। इससे मन्त्र सिद्धि होती है।

## महाविद्याओं की उपासना आदि विचार

काली (दक्षिण कालिकादि) तारा, महाविद्या षोडशी (महात्रिपुरसुन्दरी) षोडशी (पञ्चादशी भेद सहिता) भुवनेश्वरी, भैरवी (बालादिभेद सहिता) छिन्नमस्ता, धूमावती (धर्मटी, मर्कटी, आर्द्रपटी आदि भेद सहिता) बलगामुखी, वाराही (अष्ट भेद सहिता) सिद्धविद्या, मातंगी, श्यामला, कालधुमावती, राजमांतंगी आदि इन की उपासना में निर्विकल्प भाव से तत्पर हो जाना चाहिए।

## महानिशा

आधीरात के बाद जो दो मुर्हूत (लगभग ४८ मिनट) महानिशा कहलाता है, इस समय की उपासना अक्षय होती है।

## शिवाबलि

संध्या के समय बिल्व वृक्ष के नीचे घनी झाड़ियों में बलि द्रव्य ले जाकर उसे कहीं रखकर स्वयं आसन पर बैठकर किसी पत्थर आदि पर पूजा मंत्र अथवा त्रिकोण, षट्कोण वृत्त एवं चतुरस्रमण्डल बनाकर गुरु, गणपति एवं क्षेत्रपाल को प्रणाम कर मूलमंत्र से तीन प्राणायाम करके ऋष्यादि न्याससहित षडङ्ग न्यास एवं ध्यान करके अपना नामगोत्र उच्चारण करके परदेवता प्रीत्यर्थ शिवाबलि विधि करुँगा। ऐसा संकल्प करके 'बलिमण्डलाय नमः' से बलिमण्डल की गन्धादि से पूजा करके बलिद्रव्य रखकर 'बलिद्रव्याय नमः' इस प्रकार बलि द्रव्य की पूजा करके मूल विद्या का उच्चारण करके कलिकात्युमे शिवरूपधारिकि पशुरूपधरे परिवार गण सह अच आयाति धूपदीपादिसहित बलिं गृहण–गृहण स्वाहा' बोलकर पुनः मूलमंत्र का जप करके 'अमुक देवतायै सायुधायै सशक्तिकायै पशुरूपधरायै रुदिषि। शुभाशुभफलं व्यक्त ब्रूहि गृह्ण बलितंत्र। ऐसी प्रार्थना करके कुछ दूर जाकर एकान्त में अपने आसन पर बैठकर प्राणायाम आदिपूर्वक मूल मंत्र का देवी को समर्पण करके नदी आदि में हस्तपादादि प्रक्षालन करके देवी का ध्यान करते हुए मौन होकर पीछे की ओर न देखते हुए घर आ जाय।

## नित्यपूजा विधि

यद्यपि श्वास दस में श्रीचक्र की पूजा विधि विस्तार से कही गयी है, तथापि यहाँ सभी मन्त्रों की नित्यपूजा विधि लिख रहे हैं।

## द्विविधा पूजा

पूजा दो प्रकार होती है– अनिर्माल्या एवं सनिर्माल्या।

मानसी पूजा के रूप में मानसिक रूप से कल्पित दिव्य गन्ध, पुष्प एवं नैवेद्य आदि के द्वारा अर्चन अनिवार्य कहा जाता है और गाँव या जंगलों में उत्पन्न सुन्दर याग द्रव्यों से पूजा की जाती है, वह सम्मिलित है।

कारण यह है जो वस्तु प्रकृति में उत्पन्न होता है, उसका सम्पर्क पंचमहाभूतों सूर्य चन्द्रादि तथा प्राणियों भ्रमरकीट आदि से होता रहता है, अत: वह पदार्थ किसी न किसी रूप में उपयुक्त हो जाता है, अत: निर्माल्य बन जाता है।

(कुछ लोगों का विचार है कि अनिर्माल्य पूजा केवल जितेन्द्रिय संन्यासियों के लिए है। यदि वे सांसारिक वस्तुओं का पूजार्थ संग्रह करते हैं तो वे आरूढ पतित हो जाते हैं, किन्तु वास्तव में पद्मपुराण एवं तत्त्वसार आदि के आधार पर गृहस्थ को भी मानस पूजन करने का अधिकार है।)

## बाह्यपूजा पञ्च प्रकार

तंत्रप्रकाश के अनुसार अभिगमन, उपादान, इज्या, स्वाध्याय एवं योग। मन्दिर आदि की सफाई झाडू, पोछा आदि अभिगमन है। देवपूजा के साधन जुटाना गन्ध पुष्पादि तैयार करना उपादेय है। पीठपूजा, देवता सांगावरण पूजन तथा मंत्रार्थभावनापूर्वक जप, कीर्तन, उस देवता से सम्बद्ध स्तुति आदि का पाठ स्वाध्याय है, गुरु देवता एवं स्वयं की ऐक्य भावना योग है। इन पाँचों के क्रमश: सालोक्य सारूप्य, सामीप्य, साष्टि एवं सायुज्य फल है।

## प्रात:कृत्य

रात्रि के अन्तिम प्रहर में दायी करवट से उठकर वायाँ पैर पृथ्वी पर रखे। (कुछ मत में जो श्वास चल रहा है उस पैर को पृथ्वी पर रखे और पृथ्वी से क्षमा प्रार्थना करे।) कुछ अन्तिम प्रहर में उठकर धर्मार्थ का चिन्तन करते हैं। उठकर रात्रि वस्त्र बदलकर मंदिर मे जाकर मन्दिर की सफाई करके भगवान् का निर्माल्य हटा कर मुख प्रक्षालन एवं आचमन जल एवं हस्त प्रोञ्छन वस्त्र प्रदान करे।

स्वयं गुरु की पादुका का अपने सिर पर ध्यान करे और दक्षिणामूर्ति संहिता का अनुसरण अपनी मूर्धा में कर्पूरोज्ज्वल, सुप्रसन्न, अलंकृत, शान्त, देवरूपी श्रीगुरुदेव के पादाम्बुज द्वन्द्व का ध्यान करे तथा भैरवतंत्र के श्लोकों का अर्थ भावना करते हुए पाठ करे।

(उपर्युक्त प्रातःस्मरण के ध्यान के अतिरिक्त अन्य उपासनाओं में जो ध्यान किया जाता है, उस समय दीक्षाकाल में श्रीगुरु का जो स्वरूप था, उसका अथवा उनकी अनुग्रहमूर्ति का ध्यान करके ही आह्निक कर्म करना चाहिए। ऐसा शैवागम का मत है। उत्तरतंत्र के अनुसार इष्टदेवता का ध्यान तथा श्रीगुरु एवं इष्टदेवता की ऐक्य भावना भी शान्त मन से ध्यान करना चाहिए।)

शौच, पवित्रता एवं स्वच्छता की दृष्टि से विशेष निर्देश हैं, उन्हें वहीं देखें किन्तु ऋतुओं एवं परिस्थितियों की दृष्टि से भी यह अति आवश्यक है कि गन्दगी छूट जाय एवं दुर्गन्ध दूर जो जाय तथा मनशुद्धि का अनुभव करे, तभी शुद्धि समझनी चाहिए।

दन्तशोधन 'क्लीं कामदेवाय सर्वजनप्रियाय नमः' इस मन्त्र से करे (दक्षिणामूर्ति संहिता) एवं मुख का प्रक्षालन सिद्धि के लिए सदैव अपने मूल मंत्र से करे (उत्तरतंत्र)

## स्नान

स्नान तीन प्रकार के हैं– १. जल स्नान, २. मन्त्र स्नान, ३. ध्यान स्नान।

जल स्नान की भी कई विधियाँ हैं– (क) पवित्र मिट्टी लेकर गोमय, कुश, तिल आदि से अभिमंत्रण पूर्वक स्नान यह जल स्नान है। पुनः वैदिक स्नान है। स्मृति समुच्चय के अनुसार प्रातः मृत्तिका से एवं रात्रि में गोमय से स्नान न करे। वैदिक स्नान में मंत्रों का पाठ करते हुए स्नान होता है। तांत्रिक स्नान में त्रिपुरार्णव के अनुसार प्राणों को रोककर एक बार डुबकी लगाकर नाभिमात्र जल में खड़े होकर मूल मंत्र से प्राणायाम करके तथा षडङ्गन्यास करके इष्ट देवता की प्रीति के लिए तांत्रिक स्नान करूँगा ऐसा संकल्प करके सूर्य का ध्यान करते हुए हस्त परिमित चतुरस्र में– **ब्रह्माण्डोदरतीर्थानि करैः स्पृष्टानि ते रवे तेन सत्येन ये देव तीर्थं देहि दिवाकर।** से सूर्य-पूजन करके एवं **आवाहयामितित्वां देवि स्नानार्थमिह सुन्दरि ऐहि गंगे नमस्तुभ्य सर्वतीर्थसमन्विते।।** से गंगा से प्रार्थना करके निम्नलिखित मंत्र का पाठ करते हुए अंकुश मुद्रा से सूर्य मण्डल से तीर्थ शक्ति का आवाहन करे– **ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः सर्वानन्दमये तीर्थशक्ति एह्येहि स्वाहा।** इस प्रकार सूर्य मण्डल के तीर्थ का आवाहन करके गंगा विद्या द्वारा– **ॐ नमो भगवति अम्बे अम्बिके अम्बालिके महामालिनि एह्येहि भगवति अशेषतीर्थालवाले ह्रीं श्रीं शिवजटाधिरूढे गङ्गे गङ्गाम्बिके स्वाहा।** मूल मंत्र से आवाहन द्वारा इस प्रकार अभिमंत्रित जल का 'वं' बीज के सात बार जप के द्वारा अमृती करण करके 'ह्रीं' बीज से आलोडन कर कवच 'हुं' से अवगुण्ठन कर 'फट्' से संरक्षण कर देवी स्वयं सांग सावरण उपस्थित है, ऐसी भावना करते हुए उनके चरणयुगल से यह तीर्थ निकल रहा है, यह स्मरण करते हुए देवी का तीन बार तर्पण करे एवं स्वयं तीन अंजलि जल पीकर योनि मुद्रा से तीन बार प्रक्षालन करे। (घर में स्नान कर रहे हों, तो तर्पण न करे।)

## मंत्र स्नान

जो जल से स्नान करने में किसी कारण असमर्थ है, जैसे जल का अभाव हो, दुर्गम स्थान हो,

शीतकाल हो, यात्रा में हो, रोगी हो, गुरु के कार्य में या विशेष महत्त्व के कार्य में व्यस्त हो, आपत्तिकाल हो या रात्रि का समय हो, तो पैर धोकर (कहीं कहीं पंचाग स्नान करके जैसे दोनों हाथ, दोनों पैर तथा मुख धोकर) तथा आचमन करके दसों दिशाओं को जल से संशोधित कर बैठकर अपने हथेलियों में 'फट्' मन्त्र का न्यास करके मूल मन्त्र् से आरम्भ करके अन्य अपेक्षित मन्त्रों से न्यास करे। यह मन्त्र स्नान है। इसी प्रकार मूल मन्त्र का जप करते हुए सारे शरीर में भस्म लेप करना भस्म स्नान कहलाता है।

## मानस स्नान

मानस स्नान का नामान्तर ध्यान स्नान भी है। यह स्नान सब स्नानों से श्रेष्ठ है। हमारे इष्टदेव का मन्त्र विग्रह है। वे आकाश में स्थित हैं और उनके पादोदक की धारा हमारे शिर पर गिर रही है तथा सूक्ष्म रोमछिद्रों से हमारे शरीर में प्रविष्ट होकर देहान्तर्गत समस्त मल का प्रक्षालन कर रही है। मन्त्र जप पूर्वक ऐसी भावना करने से उसी क्षण मन्त्री स्फटिक जैसा निर्मल हो जाता है। क्योंकि सम्पूर्ण क्रियाएँ स्नान के उपरान्त ही होती है, अत: श्रद्धापूर्वक किसी एक प्रकार से स्नान करना अतिआवश्यक है।

## वस्त्र धारण

सुन्दर धुले हुए वस्त्र पहनना चाहिए। एक वस्त्र नहीं। जैसे धुली धोती और दुपट्टा। बाद में केशों को फटकारना नहीं चाहिए। नदी आदि में स्नान करने पर गीले वस्त्रों को नीचे से उतारना चाहिए और घर में उपर से। प्रात: काल वस्त्र धोकर तब संध्या करे और मध्याह्न में तर्पण के बाद वस्त्र निचोड़े। (क्योंकि कुल या गोत्र में जो पुत्रहीन होकर मरते हैं उनका तर्पण इसी वस्त्र से निचुड़े हुए जल से होता है।)

## तिलक

स्नान के उपरान्त उपासना से पहले तिलक अवश्य करे। ललाट शून्य न रहे। वैष्णव परम्परा के अनुसार ब्राह्मण को ऊर्ध्व पुण्ड्र, क्षत्रिय को त्रिपुण्ड्र, वैश्य को अर्धचन्द्र एवं शूद्र को गोल तिलक करना चाहिए। ऊर्ध्व पुण्ड्र त्रिशूल के आकार का होता है, यह त्रिगुण एवं ब्रह्म विष्णु शिवात्मक है। तिलक सुगन्धित होना चाहिए।

शैव एवं शाक्त परम्परा में भस्म त्रिपुण्ड्र धारण आवश्यक है। ग्रन्थों में भस्म निर्माण एवं संग्रह की विधि भी दी गयी है। त्रिपुण्ड्र त्रिदेव का ही प्रतीक है। इसकी लगाने की विधियाँ है– (१) अंगुष्ठ एवं कनिष्ठा को छोड़कर बीच की तीनों अंगुलियों से एक नेत्र के भौंह के अन्त से दूसरे नेत्र भौंह के अन्ततक त्रिपुण्ड्र लगावे। (२) मध्यमा तथा अनामिका के मध्य में अगुष्ठ को रखकर मध्यमा तथा अनामिका को सीधे तथा अंगुष्ठा को उलटा चलाने से तीन रेखायें बन जाती हैं। तीनों रेखाओं के प्रत्येक के नव–नव देवता कहे गये हैं। ऊपर से पहली रेखा के अकार, गार्हपत्याग्नि, पृथ्वी, आत्मा, रजोगुण, ऋग्वेद, क्रियाशक्ति, प्रात:सवन तथा महादेव ये नौ हैं। मध्य की रेखा में उकार, दक्षिणाग्नि, आकाश, सत्त्वगुण, यजुर्वेद, मध्यन्दिन सवन, इच्छाशक्ति, महेश्वर। तृतीय रेखा के मकार आवहनीयाग्नि, परमात्मा तमोगुण,

द्यौः ज्ञानशक्ति, सामवेद, तृतीय सवन, शिव ये देवता हैं। इन्हें नित्य नमस्कार करके भस्म लगाना चाहिए। इसे माहेश्वर व्रत कहते हैं। इस प्रकार का व्रत मुक्तिकामी पुरुष को करना चाहिए। इससे सब प्रकार के पापों का नाश हो जाता है।

भस्म तिलक का दूसरा प्रकार यह है कि अग्नि इत्यादि मन्त्र से भस्म का संस्कार करके तथा 'ब्रह्म' इत्यादि यजुर्वेद के मंत्र से ग्यारह बार अभिमंत्रित करके तेरह स्थानों में भस्म लगावे। उसके स्थान एवं देवता इस प्रकार हैं। ललाट में ब्रह्मा, हृदय में अग्नि, नाभि में स्कन्द, गले में पूषा, दक्षिण बाहुमूल में रुद्र, बाहुमध्य में आदित्य, मणिबन्ध में चन्द्रमा, वामबाहुमूल में वामदेव, बाहुमध्य में प्रभञ्जन मणिबन्ध में वसुगण, पृष्ठदेश हर में ककुद (गले के पीछे ऊँची पीठ पर) शम्भु तथा शिर में परमात्मा का ध्यान करते हुए भस्म लगावे।

वामकेश्वर तंत्र के अनुसार चन्दन आदि सुगन्धित द्रव्यों से त्रिपुण्ड्र धारण करना चाहिए। दुर्वासा ने भी रम्यं त्रिपुण्ड्रं दधद् भाले नन्दन चन्दनेन ऐसा लिखा है। जो साम्ब सदाशिव उपासक हैं, उनमें ऐसा भी देखा गया है कि वे चन्दन, कुंकुम एवं भस्म मिलाकर त्रिपुण्ड्र लगाते है। परन्तु ग्रन्थ में इस का उल्लेख नहीं है।

जो वैदिक संध्या एवं गायत्री के अधिकारी हैं उन्हें विधिवत् वैदिकी संध्या सर्वाङ्ग पूर्ण करके ही तांत्रिकी संध्या करनी चाहिए। अन्य लोग श्रीगुरु के उपदेश के अनुसार तांत्रिक संध्या करे। यहाँ संक्षिप्त विधि दी जा रही इसका विस्तृत रूप इस ग्रन्थ के बीसवें श्वास में द्रष्टव्य है।

अपवित्रः पवित्रो वा मंत्र से स्वयं पवित्र होकर, आसन शुद्धि करके आचमन करके, मूलमंत्र से तीन प्राणायाम करके अंगन्यास एवं करन्यास मूलमन्त्र से करे। पुनः वं बीज से धेनुमुद्रा से जल का अमृतीकरण करके और मूल मंत्र से सात बार अभिमंत्रित करके उसी जल से अनुस्वार युक्त अकारादि क्षकारान्त मातृकावर्णों से कुश के द्वारा प्रत्येक वर्ण से अपना प्रोक्षण करे। तत्पश्चात् सूर्य मण्डल में अपने देवता का ध्यान करके तीन अर्घ्य दे तथा बाये हाथ में जल लेकर तथा भूतात्मक बीज मन्त्र लं वं यं रं हं इनके द्वारा सात बार अभिमंत्रित करके तथा मूल मन्त्र से पुनः तीन बार अभिमंत्रित करके दाहिने हाथ में लेकर वामनासिका से लगाकर ऐसा अनुभव करे कि यह जल तेजोरूप से भीतर जाकर सभी प्रकार के मल को शुद्ध कर बाहर निकल रहा है दक्षिण हाथ के जल को वामभाग में वज्रशिला है इस भाव से अस्त्रमन्त्र फट् से उसे विना देखे फेंक दें।

पुनः मूल मंत्र से हस्त प्रक्षालन करके गायत्री और मूल मंत्र से सूर्य मण्डल में स्थित शिव को तीन अर्घ्य दे और सूर्य के मूल मंत्र से तीन वार तर्पण करे। पुनः गायत्री का अट्ठाइस बार जप करके मूल मंत्र का अष्टोत्तरशत जप कर उस जप का समर्पण करके देवता को सूर्य मण्डल से अपने हृदय में लाकार तब तर्पण करे। (जिनका गायत्री का अधिकार नहीं, उन्हें गायत्री का जप नहीं करना है।)

## सूर्यार्घ्य विधि

गोबर से लिपी-पुती भूमि में सिन्दूर से मण्डल बनाकर आसन पर बैठकर पूर्वाभिमुख इष्ट देवता को प्रणाम कर सूर्य मंत्र से तीन प्राणायाम करके ऋष्यादि का न्यास करके अनन्यभाव से सूर्य का पूजन करे। पुनः मण्डल में जल से चतुष्कोण बनाकर उसमें आधार सहित जलपूर्ण ताम्रपात्र स्थापित कर गन्ध, अक्षत, पुष्प (लाल), कुश, दूर्वा, सर्षप, तिल डालकर उस पात्र का स्पर्श करते हुए अष्टोत्तरशत सूर्य मन्त्र से अभिमंत्रित कर पात्र को दोनों हाथों से शिर से ऊपर उठाकर सूर्यमन्त्र से अर्घ्य देना चाहिए और यथा शक्ति सूर्य मंत्र का जप करना चाहिए। विना सूर्यार्घ्य दिये विष्णु, शिव या देवी की उपासना नहीं करनीं चाहिए। सूर्यार्घ्य मनुष्य की आयु, आरोग्य को बढ़ाने वाला, धन-धान्य, पशु, क्षेत्र, पुत्र, मित्र कलत्र देने वाला, तेज वीर्य, पराक्रम, यश, शक्ति, विद्या, वैभव एवं भाग्य देनेवाला है। इसकी विशेष विधियाँ मंत्र आदि २९ वें श्वास में वर्णित है।

## सपर्या का पूर्वाङ्ग

सूर्यार्घ्य दान के बाद द्वारपूजा करे। द्वार के ऊपर विघ्न (गणेश), दक्षिण में महालक्ष्मी वाम में सरस्वती, मध्य में द्वारश्री, दोनों शाखाओं में गणेश, क्षेत्रपाल, शंख, पद्मनिधि मायाशक्ति, चित्शक्ति, गंगा, यमुना, धाता, विधाता की ऊर्ध्वादि क्रम से पूजा करे। देहली पूजन करके द्वारपालों की पूजा करे। यहाँ शैव, वैष्णव तथा गाणपत्य द्वारपालों के उल्लेख के बाद शक्ति के द्वारा पालिकाओं का उल्लेख है। वे इस प्रकार है। ब्राह्मी माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, इन्द्राणी, चामुण्डा एवं श्री। ये ही आठ सौर द्वारपालिकाएँ है। इनका ध्यान श्वास ५ के पृ० १०३ पर द्रष्टव्य है।

पुनः विघ्नों का उत्सारण करके पूजागृह में प्रवेश करे। वहाँ पृथ्वी मंत्र का पाठ करते हुए आसन पर रीढ़ सीधी करके स्वस्तिकादि आसन से बैठे और अपने दाहिने भाग में पूजा द्रव्य, वाम भाग में जल कुम्भ, हस्त प्रक्षालन आदि के लिए पात्र पीछे रखे। घृत आदि से पूर्ण प्रज्वलित दीपकों को यथायोग्य स्थापित करे (घृत दीप अपने वायें तथा रक्तवर्ति तैलदीप अपने दाहिने करे।)

## पूजा द्रव्य शोधन

हम नहीं जानते कि पुष्प, नैवेद्य, गन्धादि में कौन-कौन से दोष हैं। जैसे अस्पृश्य स्पर्श, अन्याय से अर्जित, निर्माल्य से संस्पृष्ट, कीट आदि से उपभुक्त आदि। इसके लिए नाराचमुद्रा से देखते हुए 'ह्रां ह्रूं फट्' मंत्र पढ़ते हुए देखे। इससे वे दोष नष्ट हो जाते हैं। इसी प्रकार दीपशिखा का भी स्पर्श करते हुए 'रं' बीज का जप करे, जिससे वह ज्योति निष्क्रव्याद हो जाय, क्योंकि प्रज्वलित दीपक पर पतंग, कीट, केश आदि के जलने से उनके वसा मज्जा आदि के लिए क्रव्याद आ जाते हैं। इस प्रकार दीपज्योति सुख प्रद एवं पूजा योग्य हो जाती है। इस प्रकार अज्ञात दोषों की निवृत्ति हो जाती है। एवमेव घटस्थजल का नृसिंह के एकाक्षर मंत्र से निरीक्षण करे तथा आधार मंत्र से अपने नाम का आद्यक्षर चन्द्रबिन्दु सहित

जैसे– 'कँ' यह आधार मंत्र है। जल का संस्कार करते हुए देवतीर्थ से जल का स्पर्श करे, क्योंकि जल में अपेय पदार्थों का मिश्रण,पात्र का दोष, जलाशय में शवादि स्पर्श, स्नानजन्य मल और अन्य आगन्तुक दोष होते हैं। अत: इस प्रकार से जल को देवपूजन योग्य बनाना चाहिए।

### हाथ को सुगन्धित करना

अंजलि बाँधकर बायें श्रीगुरु, दाहिने गणेश एवं सम्मुख स्वेष्ट देवता का ध्यान करते हुए चन्दन लिप्त सुन्धित पुष्प लेकर दोनों हाथों से अच्छी तरह मलकर दोनों हाथों को सुगन्धित करे। पुन: बायें हाथ में लेकर 'रों' बीज से उसको सूंघे। पुन: नाराचमुद्रा से या प्रसाद बीज मंत्र से ईशान कोण में फेक दे। पुष्प उठाने अंगुलियाँ, मलने से हथेलियाँ, मर्दन से कर पृष्ठ एवं सूघने से नासिका की शुद्धि हो जाती है।

### भूतशुद्धि

प्राणायाम पूर्वक भूतशुद्धि करे। पैर से घुटने तक चतुरस्र, वज्रयुक्त, पीतवर्ण, 'लं बीजसंयुक्त पृथ्वी का स्थान है। जानु से नाभिपर्यन्त अर्धचन्द्र जैसा कमलयुक्त शुक्लवर्ण व बीजयुक्त जल का स्थान है। नाभि से कण्ठपर्यन्त त्रिकोण, रक्तवर्ण, स्वस्तिक जैसा 'रं' बीज से युक्त बह्मिमण्डल है। कण्ठ से भ्रूमध्य पर्यन्त, कृष्णवर्ण षट्कोण मण्डल, छः बिन्दुओं से युक्त 'यं' बीज वायुमण्डल है तथा मध्य से ब्रह्मरन्ध्र पर्यन्त, वर्तुल ध्वज से चिह्नित धूम्रवर्ण हं बीजयुक्त आकाश, ऐसा ध्यान करके उत्तम साधक 'धर्म के कन्द से उत्पन्न, सुन्दर ज्ञान की नाल पर ऐश्वर्य रूप अष्टदल कमल है और वैराग्य उसकी कर्णिकाएँ हैं। ऐसा मेरा हृदयकमल प्रणव से प्रकाशित है। दीप की लौ जैसे अपने आत्मा को परमात्मा में मिला दे। अब सब तत्त्व वहीं विलीन हो गये, ऐसी भावना करे। **सोऽहं मन्त्र** का जप करते हुए ऐसा करे। यह भूतशुद्धि है।

दूसरी प्रक्रिया में पाप पुरुष का निसारण है। इसके लिए श्वास ५ का पृ. १०७ देंखे।

जब तक आत्मा की, स्थान की, मंत्र की तथा देह की शुद्धि नहीं कर ली जाती, तब तक देवार्चन की योग्यता नहीं होती। यहाँ शुद्धिविधान के क्रम में प्राणायाम ऋष्यादि न्यास का विधान है, जो आवश्य करणीय है।

**।। इस प्रकार अनन्तानन्दनाथशिष्य उमानन्दनाथशिष्य षोडशानन्दनाथशिष्य दत्तात्रेयानन्दनाथ विरचित श्रीविद्यार्णवतन्त्र के अष्टादश श्वास की भावविवृति पूर्ण हुई।। १८।।**

**प्रथम खण्ड सम्पूर्ण हुआ**



॥ श्रीः ॥



## श्रीदत्तात्रेयानन्दनाथ द्वारा सम्पादित - विरचित ग्रन्थ

- श्रीविद्यारत्नाकरः
- श्रीविद्यावरिवस्या ( पूजा विधि सहित )
- श्रीमहागणपति वरिवस्या
- श्रीभुवनेश्वरी वरिवस्या
- श्रीललितासहस्रनामस्तोत्रम्
- उपचार मीमांसा
- साम्बपञ्चाशिका ( हिन्दी व्याख्या )
- विरूपाक्ष पञ्चाशिका ( हिन्दी व्याख्या )
- मंत्र महायोग
- श्रीविद्या एवं श्री यन्त्र एक परिचय
- श्रीविद्यापन्चरत्नम्
- तांत्रिक अष्टांग
- श्रीविद्यार्णवतन्त्रम् प्रथम एवं द्वितीय खण्ड

## श्रीविद्या साधना पीठ के मुख्य उद्देश्य

- श्रीविद्या से सम्बन्धित दुर्लभ साहित्य का प्रकाशन।
- श्रीविद्या साधकों का पथ प्रदर्शन।
- मन्त्र चैतन्य तथा कुण्डलिनी जागरण का क्रियात्मक बोध।
- श्री यन्त्रार्चन पद्धति का प्रशिक्षण।
- तन्त्रशास्त्र विषयक अनुसन्धान।

## विशेष

- दीक्षित अधिकारी साधकों का निःस्वार्थ रूप से प्रशिक्षणादि होता है।
- पीठ द्वारा किसी प्रकार का शुल्कादि नहीं लिया जाता है।

श्रीविद्या साधना पीठ

नगवा, वाराणसी